ही विरोधी ताकतों को बल देगा। घर-परिवार के सुख को प्रभावित करेगा। महामहिम जी के नामराश्यानुसार कार्यावधि में शनि की साढ़ेसाती भी चलेगी सो अनुकूल नहीं। स्वास्थ्य पर मौसम की प्रतिक्रिया होगी। न चाहते हुए भी किसी आदेश पर हस्ताक्षर करने पड़ सकते हैं। ग्रहचाल देखने से प्रतीत होता है कि आगामी भारतीय आम चुनाव के अनन्तर प्रधानमन्त्री पद पर कोई विदूषी महिला गौरवान्वित हो सकती है। देश की राजनीतिमें महिलाओं का वर्चस्व कायम होगा। केन्द्रगत पुरुष कारक ग्रहों का बाहुल्य नारी स्वरक्षार्थ सम्मान रूप कोई ठोस नियम नहीं बनने देगा। इस वर्ष अन्तरिक्ष अनुसंधान सफल रहेगा।

उपराष्ट्रपति- पदग्रहण समारोह की लग्न सबलहोने के कारण कार्यकाल निर्विघ्न बीतेगा। देश के सभी कार्य सुचारुरूप से चलाने में विचारों का आदान-प्रदान उच्चस्तरीय राजनीति में सही ढंग से होता रहेगा। इस वर्ष सभी सुविज्ञजनोंके मत से देशहित को प्राथमिकता मिलेगी, जोकि सर्वतोन्मुखी विकास के लिए अच्छी रहेगी।

**इस्लामिक वर्ष कुण्डली**




१० जनवरी २००८ सायं १७।३९ बजे मिथुन लग्न से हिजरी सन् १४२९ की शुरुआत मुस्लिम आवाम तथा देशों के लिए अच्छी है। प्लूटो यमदूत का मंगल से दृष्टि सम्बन्ध इस वर्ष खाड़ी के देश तथा पाकिस्तान में उत्पात करा सकता है। किसी देश पर संकट के बादल मंडरा सकते हैं। शक्ति सम्पन्न प्रभावी राजनेता को विषम परिस्थिति में से गुजरना पड़ेगा। सत्ता पलट का संयोग बन रहा है।

## ग्रहचाल- आंधी, तूफान और रोगोत्पात

१३ अप्रैल २००८ तक मीन में सूर्य+शुक्र के साथ बुध चलेगा, जो कि प्रजाजन तथा राजनेताओं में परस्पर वैर-विरोध का कारण बनेगा-

**धने मीने बुधोयाति मारयति मृगान् गजान्। प्रजाशाशकयोर्वैरं करोति विग्रहं तदा।।**

किंवा प्राकृतिक आपदा, भयंकर सूखा, महामारी, आंधी-तूफान एवं चाण्डाल मनुष्योंके कुकृत्य जंगली जानवर, जीव-जन्तुओं की क्षति का कारण बनेंगे। किसी देश प्रदेश में भारी विग्रह सम्भव है। कहीं असामयक वर्षा ओलावृष्टि खेती में हानि करेगी। तब भावोंमें मामूली वृद्धि होगी। अप्रैल के उत्तरार्ध वैशाख वदीमें केतु के साथ नीच के मंगल का अंगारक योग बनेगा, जो कि २१ जून तक देश के अनेक भागों में उपद्रव करेगा। किंवा भयंकर गर्मी, अग्निदाह, पानीके अभावमें हो हल्ला मचेगा।

**केतु रंगारकश्चैक राशिऋक्षगतो तथा। महाभयं च सस्यानां न च वृष्टि प्रजायते।।**

बाड़मेर के आसन्न क्षेत्रों में युद्धोत्पात की आशंका जाननी चाहिये। राजस्थान, गुजरात सम्भागों में खड़ी फसलों में क्षति होगी। प्रभावी राजनायक को समय सानुकूल नहीं। अनुसंधान कार्य देश के हित में रहेगा, परन्तु कुछ देशों के लिए क्षोभ का कारण बनेगा।

२९ अप्रैल २००८ को मकर में राहु व कर्क में केतु का प्रवेश आगामी डेढ़ वर्ष पर्यन्त भारतीय भूभाग पर भारी उपद्रवकारी रहेगा-

**भूम्यां नाशश्चतुष्पादगजहय वृषभैर्युद्ध सुभिक्षरोगैः। पीड्यन्ते सर्वदेशाः उदधिपुर पथे दुर्गदिशेषु भंगः।।**

मई के पूर्वार्ध वैशाख कृष्ण पक्ष में बाजार के भावों में रद्दोबदल होगी- **वक्र चाल चलते हुये शनि मार्गी हो जाय। चालू रुख मार्कीट का एकदम पलटा खाय।।** ध्यान रहे कि अभी अंगारक योग का प्रभाव जारी है। ता.२० मई तक मेष का शुक्र चौपाए, दोपाए पशु-पक्षी, जीवजन्तुओं के साथ-साथ मनुष्यों के लिए भी क्षति का कारण बन सकता है। मई के उत्तरार्ध तथा ज्येष्ठ के पूर्वार्ध में गर्मी बेतहासा पड़ेगी। बिजली, पानी, खाद्य पदार्थों की कमी रहेगी। फल-फूल, दूध-दही, सब्जियों के भाव आसमान छूने लगे तो आश्चर्य नहीं। यान-खान रेलादि कुघटनाचक्र, सामाजिक झगड़े-झमेले, तोड़-फोड़ किंवा आगजनी, लूटपाट, हिंसक वारदात, हड़ताल, युद्धोत्पात, आंधी- तूफानादि से क्षति होना अंगारक योग का फल कहा है। ज्येष्ठ मास के दोनों पक्षों में शनिवारी एकादशी का फल-

**एकादश्यां शनौ तस्मिन्छत्रभंगोऽथवा भुवि। नगर ग्रामभङ्गः स्यद्वैरिचौराद्युपद्रवा।।**

किसी देश-प्रदेश की सरकार बदल जाए, कोई महानगर, गांव, जिला तहस-नहस हो जाए, प्राकृतिक आपदा, आतंकी वारदातोंके चलते जनता इधर से उधर भागती फिरे तो आश्चर्य नहीं। देश के अन्दरूनी मामलों में विदेशी दखलन्दाजी उचित नहीं।

जून २००८ के पूर्वार्ध में सूर्य के साथ ग्रह संयोग का फल-

**एक राशौ गताह्यते सौम्य शुक्र दिनाधिपाः। सर्वधान्य महर्घत्वं मेघाःस्वल्पजलप्रदाः।।**

सभी तरह के अनाजों में तेजी का रुख बनेगा। ता.१७ जून के आसन्न यत्र-तत्र हल्की वर्षा से कुछ राहत मिले। मध्यप्रदेश, राजस्थान, हरियाणा, पंजाब में गर्मी, आंधी-तूफान, झन्झावात की मार झेलनी पड़े। चुनाव परिचर्चा जोर-शोर से होने लगे। किसी प्रादेशिक सरकार, राजनेता को मुंह की खानी पड़े तो आश्चर्य नहीं। उच्चस्तरीय राजनेताओंमें कलह सम्भव है। सरकारी तौर पर राहत कार्यों की घोषणा हो सकती है। ता.१३ जून से ८ जुलाई तक अन्तरिक्ष में विरोधी ग्रह आमने सामने चलेंगे, जो कि धार्मिक उन्माद को बढ़ावा देंगे-

**देव गुरु के सामने, जब चलते शुक्राचार। धर्मविरोधी मर मिटें, करते पापाचार।।**

जून अन्तमें सरकार धर्मविरोधी भाषणप्रिय मठाधीशोंकी नकेल कस सकती है। सिंह राशिका मंगल लाल रंग की सभी वस्तुओं के भावों में वृद्धि करेगा। आषाढ़ के पहले पक्ष में भारी रद्दोबदल होगी-

**बुध शनि जेहि पक्ष में गती वदलते जाँय। मार्कीट के भाव सब नित नूतन हो जाँय।।**

कहीं राजनीतिक उथल-पुथल भी हो सकती है। ग्रहों के त्रिकोणात्मक योग में अन्तर्राष्ट्रीयजगत् में तनाव बढ़ेगा। पश्चिम का कोई प्रभावी देश किसी विशेष प्रकार की कठिनाई में से गुजरेगा। आतंकवादी वारदातों पर काबू पा लेना विश्व समुदाय के लिए चुनौती परिपूर्ण रहेगा।

आर्द्रा प्रवेश लग्नम्




भुवनभास्कर भगवान् सूर्यदेव २१ जून २००८ शनिवार की रात्रि में २१।४३ बजे आर्द्रा नक्षत्र में प्रवेश करेंगे। तत्कालीन मकर लग्न की कुण्डली साथ में दृष्टव्य है। जलतत्त्व की लग्न में जलतत्त्व का ग्रह चन्द्र वायु तत्त्व प्रधान राहु के साथ बैठा है। इससे स्पष्ट है कि इस वर्ष जून, जुलाई, अगस्त एवं सितम्बर पर्यन्त वर्षाकाल में तीव्रवायुवेग, झन्झावात के साथ-साथ छिन्नवृष्टि का संयोग बनेगा। **'खण्डवृष्टिश्चसंघिपु'** रोहिणी का निवास सन्धिस्थान में होने से खण्डवृष्टि हो अर्थात् कहीं वर्षा बहुत हो, विनाशकारी बाढ़ का ताण्डव नृत्य झेलना पड़े, तो कहीं सूखा पड़ने से हो-हल्ला मचे। राज्य सरकारें जल बंटवारे को लेकर एक दूसरे से लड़ती-झगडती रहें।

अगस्त २००८ में गुजरात सहित दक्षिण समुद्रतटस्थ क्षेत्रों में तूफान की आशंका जाननी चाहिए। सिंह में त्रगृही योग युद्धोत्पात को जन्म दे सकता है। भादों के महीना में पर्वतीय क्षेत्र में बादलफाड वर्षा, भूस्खलन, भूकम्प के झटके महसूस किये जा सकते हैं। उत्तराखण्ड में भी भारी वर्षा के योग हैं। जुलाई अगस्त सितम्बरमें वक्रातिचारी गुरु अपने स्वभाव के प्रतिकूल अशुभ फलों की वृद्धि करेगा-

**धनु राशि गतो जीवो वक्रतामुपयाति चेत्। धनक्षयस्तदा लोके चौराद्राजापिरोपिता।।**

जून जुलाई में गर्मी बेतहासा पड़ेगी। भयंकर अग्निकाण्ड, आंधी-तूफान, अन्यान्य प्राकृतिक आपदा तथा चोर, उचक्के, लफंगे, आतंकीकुकृत्य दिनोंदिन बढ़ते जाने से राष्ट्रीय सम्पदा की क्षति होगी। बेरोजगार युवावर्ग का जनाक्रोश तोड़-फोड़, मारपीट, हडताल, तालाबन्दी हिंसात्मक प्रदर्शनों के रूप में उभरकर सामने आ सकता है। ता.१८ जुलाई, १ व १५अगस्त, तथा सितम्बर के अन्त में यत्र-तत्र-सर्वत्र अच्छी वर्षा सम्भव है।

२३ जुलाईसे १५ अगस्त २००८तक चारग्रह राशि संयोगमें चलेंगे, जिनका फल पूर्वाचार्योंने विश्वके किन्हीं भागों में भारी रक्तपात, राजनीतिक, सामाजिक तथा प्राकृतिक महोत्पात होना लिखा है-

**एक राशौ यदा यान्ति चत्वार:पंचखेचरा:। प्लावयन्ति मही सर्वारुधिरेण जलेन वा।।**

अगस्त २००८ में जो सूर्य-चन्द्र ग्रहण होंगे, उनका प्रभाव देश के पूर्व तथा उत्तर सम्भागों पर अधिक पड़ेगा। किसी प्रदेश की सत्ता पलट सकती है। **एक मास दो गहना, राजा मरै कि सेना।।** अगस्त के उत्तरार्ध भादों बदी में बाजार के चालू भावों में भारी रद्दोबदल होगी। कहीं मेघ जमकर बरसेंगे। सर्राफा तथा सट्टा शेयर का काम करने वालों को सचेत रहना चाहिए।

**क्रूर पाप के मध्य में रवि के शनि हो संग। अनहोनी होवे तभी होय किसी से जंग।।**

इस कुयोग का दुष्प्रभाव सितम्बर-अक्टूबर२००८ में परिलक्षित होगा। मन्त्रिस्तर के राजनेता तथा राष्ट्राध्यक्ष एक दूसरे को क्रूर दृष्टि से देखेंगे। ईश्वरीय योगमाया पराशक्ति से अनुनय विनय है कि कहीं युद्धोत्पात एवं प्राकृतिक आपदावसात् प्राणीमात्र का अहित न हो। ता.२१ में पूर्वोदय शनि, ता. २५ सित. तुला का मंगल मौसम खराब करेगा। अनाज,दाल, चावल, ऊनी-सूती वस्त्रादि मंहगे होंगे।

अक्टूबर २००८ में सूर्यासन्न ग्रहों का जमघट विश्व के किन्हीं देशों में असम्भावी कुघटनाचक्र का सूचक है-

**आगे पीछे बहुत ग्रह सूर्य के भौम अगार। सामाजिक उत्पात से होवे बहुत विगार।।**

२८ अक्टूबर में मंगलवार की दीपावली व्यापारी वर्ग के लिए श्रेष्ठ नहीं है। यूरोपीय देशों में तहलका मच सकता है। विश्व व्यापार में तेजी की प्रतिक्रिया होगी। कार्तिक वदी में मार्गी बुध भारी उथल-पुथल का कारण बनेगा।

**वक्र चाल चलते हुये, बुध मार्गी हो जाय। राजनीतिका रुख तभी, एकदम पलटा खाय।।**

कश्मीर के मामले में चौकसी बरतनी चाहिये। अमेरिका किसी देश के प्रति सख्त रुख अपना सकता है। कहीं विश्वशान्ति परिचर्चा नाममात्र की होगी। किसी देश का नायक काल का ग्रास बनेगा।

७ नवम्बर से २ दिसम्बर तक धनु राशि में विरोधी ग्रह संयोग धार्मिक उन्माद को बढ़ावा देगा-

**गुरु शुक्रौ यदैकस्थौनरयुद्धं तदा भवेत्। अकाले वा भवेद्वृष्टिर्जगत्यां नात्र संशय:।।**

के अनुसार अलीगढ़, लखनऊ, मुरादाबाद, बरेली, मेरठ, हिसार, जयपुर आदि महानगरों में तनाव बढ़ सकता है। भयातंक, भूख, प्यास से दु:खित जनता इधर से उधर भागती फिरे तो आश्चर्य नहीं। सिंह का शनि देश की राजधानी के लिए प्रतिकूल है-

**जो शनि सिंहा करसी संग। तो गढ़ दिल्ली होसी भंग।।**

राजनीतिक स्तर पर भी भारी उथल-पुथल के योग बन रहे हैं। नवम्बर के अन्तिम सप्ताह में ठंड अधिक पड़ेगी। भारी मेघगर्जना के साथ ओले पड़ सकते हैं। ता.८ दिसम्बर २००८ को मूलनक्षत्र धनु राशि में बुध प्रवेश करेगा जो मास पर्यन्त शाशकों में वैर-विरोध का कारण बनेगा। पश्चिम के अमेरिकादि प्रभावी देश छोटे देशों पर अपना वर्चस्व बनाने का प्रयास करेंगे। भारत सहित किसी पड़ौसी देश में विदेशी कूटनीतिज्ञ मेहमान का अगमन उचित नहीं-

**धने मीने बुधोयाति मारयति मृगान् गजान्। प्रजा शाशकयोर्वैरं करोति विग्रहं तदा।।**

जंगली जानवर, पशु-पक्षी, जीव-जन्तुओं के साथ प्रणियों की क्षति होगी। सरकारी तौर पर सुरक्षार्थ कड़े कदम उठाए जाऐंगे।

पश्चिम धान्येश लग्न




ग्रीष्मकालीन गेंहू, जौं, चनादि की फसल, फल-फूल, हरी सब्जियाँ, सोयाबीन, सरसों के मालिक चन्द्रमा लग्न में बैठे हैं, सो इस वर्ष इनकी पैदावार अच्छी होगी। केतु के साथ होने से भारतीय सस्यवृद्धि पर विदेशियों की कुदृष्टि पड़ेगी। किसानों को प्राकृतिक मार झेलनी पड़ सकती है।

**मकरेचयदाशुक्र:सर्वसस्यविनाशकृत्। जायतेऽत्रमहार्घणिनात्रकार्या विचारणा।।**

९ दिसम्बर २००८ से आगे मकर राशि में गतिशील गुरु वैमनस्य का

कारण बनेगा ही है, देशके किन्हीं भागोंमें असामान्य विषम परिस्थितियों में से गुजरना पड़ सकता है।

**मकरे च गुरौ चैव दुर्भिक्षं घोर दारुणम्। विग्रहं यान्ति राजान: त्रिमासान्ते शुभ भवेत्॥**

इस ग्रह का तीन मास के पश्चात् अच्छा फल होगा। दिसम्बर में शीतलहर प्रभावित करेगी। झन्झावात दुर्दिन होने से यातायात में बाधा पड़ेगी। कहीं भूमि कम्पन, दिग्दाह, आंधी-तूफान का संयोग बन सकता है। पश्चिमी सीमावर्ती राज्यों में विशेष चौकसी बरतनी चाहिए। राहु के साथ विरोधी ग्रह संयोग सामाजिक दंगे-फसाद करा सकता है।

१४ जनवरी २००९ बुधवार को सुबह ६।२७ बजे मकर राशि में सूर्य के साथ चार ग्रह संयोग असम्भावी कुघटनाचक्र का संकेत है-

**एक राशौ यदा यान्ति चत्वार:पंच खेचरा:। प्लावयन्ति मही सर्वा रुधिरेण जलेन वा॥**

अन्तर्राष्ट्रीय जगत् में कहीं भी दैहिक-दैविक-भौतिक सन्तापों की बढ़ोत्तरी हो सकती है। इस्लामिक वर्ष १४३० के आरम्भ लग्न को पंचग्रही योग प्रभावित कर रहा है। मंगल युद्ध का देवता है। इससे स्पष्ट है कि मुस्लिम बाहुल्य खाड़ी के देशों में युद्धोत्पाती षड्यन्त्र रचा जायेगा। पश्चिमी देश स्वरक्षा के नाम पर अत्याधुनिक मारक अस्त्र-शस्त्रों का जखीरा जमा करने में लगे रहेंगे। इस वर्ष **ईसा-मूसा की लड़ाई** का बीजारोपण हो सकता है। भारतीय कर्णधारों को भी सचेत रहना चाहिए।

फरवरीके आरम्भमें गगनचारी ग्रहोंके अनिष्टकारी योग बने हैं। कहीं युद्धका प्रारुप बन सकता है।

**क्रूर पाप के मध्य में रवि के राहु संग। अनहोनी होवै तभी होय किसी से जंग॥**

सुरसा मुख से फैलते आतंकवाद पर काबू पा लेना मुश्किल रहेगा। समृद्ध देशों को भी लोहे के चने चबाने पड़ सकते है। षड्ग्रही योग सन् १९६२ में बना था, वैसा ही पुन: बन रहा है- **षड्वैग्रहा: ध्वन्ति समस्त भूपान्॥** ता. ८ फरवरी माघ शुदी में भारी मेघगर्जन, विद्युत्पात, ओलावृष्टि, बडम्बर का संयोग बनेगा। फाल्गुन में पांच ग्रहों का संयोग भी कम भयावह नहीं है।

फरवरी के उत्तरार्ध २००९ में कहीं रोजमर्रा की चीजें मिलना मुश्किल हो सकती हैं।

**कृष्ण पक्ष की तिथि बढ़े, शुक्ल पक्ष घट जाय। एक वस्तु तो क्या घटे, सभी वस्तु घट जाय॥**

मंहगाई वृद्धि, युद्ध, भयातंक के कारण हो हल्ला मचेगा। पर्वतीय क्षेत्रों में हिमपात के कारण शीतलहर प्रभावित करेगी। यातायात सम्बन्धी कुघटनाचक्र सम्भव है। मार्च मासान्तर्गत शनि भौम का प्रतियोग कहीं भी सामाजिक उपद्रव एवं राजनीतिक उठापटक का कारण बन सकता है।

**सम सप्तक शनि भौम हो, अथवा एकहि संग। प्रजा कष्ट पावे अति, जन विग्रह का रंग॥**

सरकारी तौर पर आम जनता के हित में लाभप्रद योजना की घोषणा हो सकती है। मार्च २००९ के उत्तरार्ध चैत्र मास में कहीं भयंकर अग्निदाह, आंधी-तूफान, मेघगर्जन, विद्युत्पात, ओलावृष्टि खड़ी फसलों में क्षति करेगी।

**आई कांग्रेस-** की प्रभाव राशियां मेष व मिथुन मानी जाती हैं। सन् २००८ और मार्च २००९ तक का समय इस दल के लिए झगड़े-झमेलों से भरपूर रहेगा। चुनावी महासमर में तो बढ़त मिलेगी, लेकिन पूर्ण वर्चस्व कायम नहीं हो पायेगा। श्रीमति सोनियागांधीजी ऐन-केन-प्रकारेण संगठन की बागडोर सम्भालने में कामयाब रहेंगी। कुम्भ राशि पर सिंह के शनि का पूर्ण प्रभाव मान प्रतिष्ठा में गिरावट, स्वास्थ्य हानि का संकेत है। ज्योतिष की दृष्टि से इन्हें अपने कहे जाने वाले नारी नेतृत्व से सचेत रहना चाहिये। निजी सूझबूझ से काम लेना फायदेमंद रहेगा।

**भारतीय जनता पार्टी-** धनु राशि के प्रभावान्तर्गत है। मार्च २००८ से मार्च २००९ तक की समयावधि में विकास की ओर अग्रसर होती जायेगी। दिसम्बर के पूर्वार्ध तक राशीश की बलिष्ठता समझी जायेगी। आगे मकर में नीच का गुरु बिखराव का कारण बनेगा। शीर्षस्थ राजनेताओं को गहरी सूझबूझ से काम लेना चाहिए। प्रभावी पार्टी के बड़े नेता का देहावसान क्षोभ का कारण बनेगा। यदि संवत् २०६५ में मार्गशीर्ष तक चुनाव होते हैं, तो इस पार्टी को बढ़त मिलेगी। देश के दक्षिण एवं मध्य भाग में अच्छा वर्चस्व कायम होगा। इस बार चुनाव परिणाम दिल्लीमें भी अच्छे निकलेंगे।

**बहुजन समाज पार्टी-** की प्रभाव राशियाँ वृष और कुम्भ मानी गई हैं। इस पार्टी की सुप्रीमो सुश्री मायावतीजी ने १३ मई २००७ को चौथी बार उ.प्र. में मुख्यमन्त्री का पदभार ग्रहण किया। तत्कालीन ग्रहचाल को देखने से विदित होता है कि अपने कार्यकाल में ऐन-केन-प्रकारेण राज्य सरकार का संचालन सुचारू रूप से करती रहेंगी। इनकी राशि में प्रभावी सिंह का शनि **'स्थानवृद्धि करौ शनि'** सूत्रानुसार मायावती जी के नेतृत्व का दूसरे राज्यों में भी विस्तार करेगा। यदि ये अपने नपे तुले कदमों से चलती रहीं और सर्वहारा वर्ग की सामूहिक सोच का जायजा लेकर काम किया तो एक दिन बड़े नेतृत्व का मौका भी मिल सकता है।

**राष्ट्रीय जनता दल-** के लिए ग्रहचाल उत्तम रहेगी। सन् २००८ व २००९ में विकास को गति मिलेगी। रेलमन्त्री एवं पार्टी सुप्रीमो श्री लालूप्रसाद यादव जी का रुतबा कायम रहेगा। बिहार में इस दल को दोबारा जड़ें जमाने में काफी मशक्कत करनी पड़ेगी।

**समाजवादी पार्टी-** का नेतृत्व इस वर्ष २००८ में कामयाब रहेगा। उच्चपदासीन नेताओं के लिए ग्रहचाल उलझनें पैदा करेंगी। **गतवर्ष की भविष्यवाणी- उत्तरप्रदेश में नेतृत्व परिवर्तन के योग बन रहे है। नया नेता राज्य की वागडोर संभालने में कामयाव हो सकता है। यह सच सावित हुई थी।** श्री मुलायमसिंह यादवजी को भितरघात से बचे रहना चाहिये। आगे चलकर तरक्की मिलेगी।

**सम्वत् चौसठ मध्य में, ग्रहा: सभी वगमेल। राज छीनने के लिये, होगी धक्कम पेल॥**

इसी दशक में अन्तर्राष्ट्रीय जगत् के किन्हीं दो देशों में राज्य की छीना झपटी के लिए गिद्धावृत्तीय कृत्य किये जायेंगे। ईश्वरीय योगमाया से प्रार्थना है कि सभीको सद्बुद्धि दें। सभी समृद्धिकी ओर अग्रसर होते रहें।

**काले वर्षन्तुपर्जन्य: पृथिवी शस्यशालिनी। देशोऽयं क्षोभरहितो व्राह्मणा: सन्तु निर्भया:॥**

## शुभकामनाएं एवं शंका समाधानार्थ मिले पत्र

**७६ तिलक नगर, फिरोजाबाद उत्तरप्रदेश से पत्र लिखते है-**

३१-०३-२००७

**ज्यो.पं.सुशील पाण्डेय जी,**

आदरणीय कौशिक जी, सप्रेम जय श्री कृष्ण,

मैं ब्रजभूमि पंचांग का नियमित पाठक हूँ। और प्रसन्नता होती है कि आपका पंचांग शुद्ध एवं सरल है। अतः थोड़ी सी भी जानकारी रखने वाला व्यक्ति पंचांग को समझकर अच्छा खासा ज्योतिषी बनकर लाभ उठा सकता है। मेरा सुझाव है, उचित लगे तो स्वीकार करना जी। श्रीब्रजभूमि पंचांग के मुखपृष्ठ पर आप अपना फोटो धोती कुर्त्ता में लगा दें। जिससे इस पूज्य ग्रन्थ की मर्यादा बनी रहे। और आपके प्रति पंचांग प्रेमियों की तथा सामान्य लोगों की अटूट श्रद्धा प्रगाढ़ हो जाय।

पाण्डेय जी आपका सुझाव शिरोधार्य है, परन्तु अब ऐसा कर पाना सम्भव नहीं है। श्रीब्रजभूमि पंचांग तथा श्री राजधानी पंचांग दोनों का मुखपृष्ठीय डिजायन तथा नाम भारत सरकार द्वारा स्वीकृत हो चुके हैं। कापीराइट नियमानुसार हम तब्दीली नहीं कर सकते। इस नाम तथा आकृत्यानुसार भारत ही नहीं, अपितु पूरे विश्व में कोई भी पंचांग नहीं छप सकता है।

**केसर सदन, गुलमंडी, औरंगाबाद महाराष्ट्र से पत्र लिखते है-**

२१-०६-२००७

**श्री ओमप्रकाश राजाराम बसैयेजी**

आदरणी पंडितजी, सम्पादक श्री ब्रजभूमि पंचांग, सादर चरण स्पर्श

मैं अनेक वर्षो से अन्यान्य पंचांग लेता आ रहा हूँ। विद्वज्जन कथन तथा ज्योतिष ज्ञान लेखन से जानकारी मिली है कि दीपावली के दूसरे दिन से नया सम्वत् शुरु होता है। शाके चैत्र वदी पड़वा से आरम्भ होकर फाल्गुन की पूर्णिमा तक चलता है। आपने सम्वत् २०६४ चैत्र शुदी एकम् से शुरु कर दिया है, जबकि कालगणना से अभी तो सम्वत् २०६३ ही चल रहा है। १०नवम्बर २००७ से सम्वत् २०६४ शुरु होगा। यह भ्रामक है पत्री लेखन में गड़बडी हो रही है। कृपया ध्यान देकर समाधान करें।

**प्रश्नोत्तर-** श्री ओमप्रकाश राजाराम बसैये जी आपने अपने पत्र में दक्षिण भारतीय परम्परानुसार कालगणना विचार कर पत्र लिखा है। वास्तविक गणना पर ध्यान नहीं दिया है। विक्रम सम्वत् चैत्र शुक्ल पक्ष प्रतिपदा से शुरु होता है। देखें निर्णयसिन्धु पृष्ठ १४३पर।

**चैत्रे मासि जगद्ब्रह्मा ससर्ज प्रथमेऽहनि। शुक्लपक्षे समग्रं तु तदा सूर्योदये सति।।**

चैत्र मास के शुक्ल पक्ष की प्रतिपदा तिथि सूर्योदय के समय ब्रह्माजी ने संसार की रचना की थी। तत्र चैत्रशुक्ल प्रतिपदि वत्सरारम्भः। तत्रोदयिकी ग्राह्या। चैत्र शुक्ल प्रतिपदा से वत्सरारम्भ (संवत् प्रारम्भ) होता है। उसमें औदयिकी (सूर्योदय के समय रहने वाली) तिथि ग्रहण करनी चाहिए। इस नियमानुसार चैत्र शुदी एकम् ही सम्वत्सर शुरु होने की तिथि सिद्धि होती है। **चैत्रमासस्य या शुक्ला प्रथमा प्रतिपद्भवेत्। तदह्नि ब्रह्मणः कृत्वा सोपवासस्तु पूजनम्।। संवत्सरमाप्नोति सौख्यानि भृगुनन्दनः।।** हेमाद्रि में विष्णुधर्म ने कहा है- चैत्र महीने की जो प्रतिपदा शुक्ल पक्ष की होगी। उसी में ब्रह्मा का पूजन उपवास विधिपूर्वक करें, क्योंकि वही सम्वत्सर का प्रथम दिन है। हे भृगुनन्दन! वर्षारम्भ (दिन) वर्षपति सहित समस्त देवों की पूजा करने वाला व्यक्ति सालभर तक सुखों को भोगता है। धन सम्पन्न बनाता है।

समस्त उत्तरभारत में इस शास्त्रोक्त नियमानुसार सृष्ट्यारम्भ से ही चैत्रादि कालगणना प्रचलित हे। इसी नियमानुसार पंचांगों में सम्वत्सर संख्या तथा नाम का उल्लेख बार्हस्पत्यमानेन कर दिया जाता है। शक सम्वत् सायन गणनानुसार वसन्त सम्पात के आसन्न राष्ट्रीय चैत्र मास जिस दिन से शुरु होता है, उसी दिन शक सम्वत् बदल दिया जाता है। इसका चान्द्रमास से सम्बन्ध नहीं है। सम्वत् २०६४ फाल्गुन की पूर्णिमा वालेदिन राष्ट्रीय चैत्र प्रारम्भ लिखा है तो उसी दिन शक सम्वत् १९३० प्रारम्भ लिखा हुआ है। **ध्यान दीजिए-** हम अपने पंचांगों में कार्तिक शुदी एकम् वाले दिन लिखते हैं- **गुर्जराणां कार्तिकादि नववर्षारम्भः** अर्थात् गुजरात आदि दक्षिण सम्भागीय प्रदेशोंमें मान्य नये वर्ष की शुरुआत। समझदार के लिए इतना इशारा ही बहुत होता है।

**मल्लीताल (चीनामन्दिर) नैनीताल उत्तराखण्ड से पत्र लिखते है-**

ता.१४-७-२००६

**हरीशचन्द थुवाल शास्त्रीजी**

आदरणीय पण्डितजी सादर चरणस्पर्श नमस्कार

मैं कई साल से श्री राजधानी एवं श्री ब्रजभूमि पंचांग प्रयोग कर रहा हूँ। पंचांगों में लिखी भविष्यवाणी सटीक सत्य होती हैं। आपको विशेष धन्यवाद। कृपया ध्यान दें। श्री ब्रजभूमि पंचांग में अल्मोड़ा का सूर्योदयास्त भी है। परन्तु पृष्ठ ७१ पर लग्न परिवर्तन तालिका में अल्मोड़ा का लग्नान्तर नहीं छपा है। श्री राजधानीपंचांग पृष्ठ ७१ पर लग्न परिवर्तन तालिका में नैनीताल का लग्नान्तर तो छपा है परन्तु नैनीताल का सूर्योदयास्त नहीं दिया है। इससे बड़ी असुविधा होती है। इस अभाव की पूर्ति करें। ताकि आपके पंचांग उत्तरांचल वासियोंमें अधिक लोकप्रियता अर्जित कर सकें।

श्री शास्त्रीजी ने अपने पत्र में अति उत्तम सुझाव दिया है। हम जब भी नये सिरे से इन टेबिलों को कम्पोज करायेंगे। तब परिवर्तन का पूरा ध्यान रखेंगे। आशा है दोनों पंचांगों को ध्यान में रखते हुए विद्वान अपना काम चलाते रहेंगे। श्री शास्त्रीजी ने वास्तु सम्बन्धी लेख, यन्त्र-मन्त्र-तन्त्र सम्बन्धी लेख, ज्योतिष सम्बन्धी ज्ञानवृद्धि हेतु लेख प्रकाशित करने का सुझाव दिया है। आपके सुझाव हमारे लिये बहुत उपयोगी हैं। हम अमल करने का पूरा प्रयास करेंगे और प्रतिवर्ष पाठकों की सुविधानुसार लेख छापते रहेंगे।

**युगनिर्माण विद्या प्रचार केन्द्र, प्रज्ञामण्डल, ५७०/१६७, विराटनगर, आलमबाग, लखनऊसे पत्र लिखा है- श्रीनन्दलाल चौबे जी ने** दिनांक २९.१०.२००६

सम्पादक महोदय श्री राजधानी पंचांग, सादर प्रणाम्।

कृपया स्पष्टीकरण करें- छः नक्षत्र, अश्विनी, आश्लेषा, मघा, ज्येष्ठा, मूल और रेवती मूलों के माने गये हैं। जिनमें से सिर्फ १ नक्षत्र का नाम ही मूल है। मूल के विषय में लिखा है- चार-चार माह स्वर्ग भूमि और पाताल में मूल निवास करता है, थोड़ा भ्रामक है। यह तथ्य सभी छः नक्षत्रों पर लागू होगा? अथवा केवल मूल नक्षत्र पर।

**प्रश्नोत्तर-** आषाढ़, भाद्रपद, आश्विन और माघ मास में मूल निवास स्वर्ग में होता है। ऐसे ही श्रावण, कार्तिक, चैत्र, पौष में भूमि पर और फाल्गुन, मार्गशीर्ष, वैशाख, ज्येष्ठ में मूल वास पाताल में रहता है। मूल निवास का नियम सभी नक्षत्रों पर एक समान लागू होता है। निर्णयसिन्धु पृष्ठ ५०३ पर फल का निरूपण करते हुए ऐसा लिखा है- **स्वर्गे मूले भवेद्राज्यं पाताले च धनागमम्। मृत्युलोके यदा मूलं तदा शून्यं समादिशेत्।।** शिशु जन्म के समय मूल स्वर्ग में हो तो राज्यसुख, पाताल में हो तो धन का आगमन और मृत्युलोक में हो तो हानि होती है। मास तथा लग्नानुसार दोनों तरह से मूल निवास पृथ्वी (मृत्युलोक) पर हो तो अधिक हानि होने की आशंका रहती है। इस संदर्भ में पूर्वाचार्यों ने बहुत कुछ लिखा है। परस्पर विरोधाभाष भी बहुत है। आशा है चौबेजी इससे सन्तुष्ट होंगे।

**झुन्झुनू, राजस्थान से पत्र लिखते है-**
**श्री मनीष शर्मा** दिनांक ०३.०४.२००७

आदरणीय कौशिक जी जय श्री कृष्ण

गुण मेलापक साहिणी में कहीं-कहीं गुणों के नीचे अवगुणों की संख्या बहुत लिखी है। जैसे- लड़की का जन्म कृत्तिका नक्षत्र का एक चरण तथा लड़के का जन्म रोहिणी में हो तो गुण १० के नीचे १३४० अवगुण लिखे हैं। क्या इतने अवगुण हो सकते हैं?

**प्रश्नोत्तर-** श्रीमनीष शर्मा जी वर-वधू गुण मेलापक सारणी के नीचे लिखे विवरण को ध्यान से पढ़ें। गण महादोष (मनुष्य-राक्षस) के स्थान में १ लिखा है। अर्थात् कृत्तिका नक्षत्र राक्षस गण का है तो रोहिणी का मनुष्य गण होता है। गणदोष की जगह १ लिखा है। कृत्तिका एवं रोहिणी दोनों ही नक्षत्र अन्त्य नाड़ी के है, इसलिए नाड़ी दोष की जगह ३ लिखा है। मेष और वृष दोनों राशियाँ परस्पर गणना में द्विर्दादश योग कारक हैं। अतः इस दोष की जगह ४ लिखा है। वर के नक्षत्र रोहिणी से पहले कन्या का नक्षत्र कृत्तिका होने से कुछ आचार्य इसे नृदूर दोष मानते हैं। जिसकी जगह ० रखा गया है। **भामिनी जन्मनक्षत्राद् द्वितीयं पतिजन्मभम्। न शुभं भर्तृं नाशाय कथितं ब्रह्मयामले।।** इस लेख से आप समझ गये होंगे कि १३४० अवगुण नहीं, यह गण,नाड़ी, द्विर्द्वादश और नृदूर दोष सबको अलग-अलग दर्शाने के लिये चिन्ह मात्र(अङ्क लिखे) हैं।

**९१६ एम.आई.जी.फलैट, पूर्वी लोनी रोड़,दिल्ली से पत्र लिखते है-**
**पं. मुरारी लाल शर्मा** दिनांक ०९.०८.२००७

आदरणी कौशिकजी सप्रेम नमस्कार

आपका पंचांग पिछले काफी वर्षों से प्रयोग कर रहा हूँ। पंचांगों के गणित व फलित बहुत सटीक बैठते हैं। कसौटी पर खरे उतरते हैं। कृपया मेरी शंका का समाधान करें। लड़की का जन्म अश्विनी नक्षत्र में तथा लड़के का ज्येष्ठा में है। गुण मेलापक सारणी में १४ गुण मिलते हैं। गुणों के नीचे ३६ संख्या लिखी है। अर्थात् नाड़ी दोष और षडाष्टक दोष है। तो क्या इनका विवाह हो सकता है?

**प्रश्नोत्तर-** श्रीराजधानी पंचांग के पृष्ठ १०५ तथा श्री व्रजभूमि पंचांग के पृष्ठ १२२ पर ध्यान दीजिए। **'राशियों के परस्पर शुभाशुभ योग'** नाम से एक टेबल छपा है। जिसमें यह बताया गया है कि कौन-कौन सी राशियाँ परस्पर गणना में नव-पंचम, द्विर्दादश, षडाष्टक(छटी-आठवीं) और केन्द्रयोग (एक दूसरी से चौथी दशमी) होने पर शुभाशुभ होती हैं। उक्त सारिणी में देखें कि मेष और वृश्चिक दोनों राशियाँ प्रीति (षडाष्टक) संयोग में लिखी हैं। इससे स्पष्ट है कि उपरोक्त विवाह में षडाष्टक दोष मान्य नहीं होगा। क्योंकि यहाँ दोनों की राशियों के स्वामी ग्रह मंगल एक ही है- **एकाधिपत्ये राशीशमैत्र्यां दुष्टभकूटके। नाडी नक्षत्र शुद्धिश्चेद्विवाहः शुभदास्तथा।।** वर और कन्या दोनों की राशि के स्वामी एक ही ग्रह हों अथवा दोनों राशीशों में मैत्री हो और नाड़ी नक्षत्र शुद्ध रहे तो दुष्ट भकूट में भी विवाह शुभ होता है। अतः राशीकूट के गुण ७ मान्य होते हैं। सो ७+१४ बराबर २१ गुण उपरोक्त सम्बन्ध में माने जायेंगे। **मृत्युःषट्काष्टके ज्ञेयोऽपत्यहानिर्नवात्मजे। द्विर्द्वादशे दरिद्रत्वं द्वयोरन्यत्र सौख्यकृत्।।** वर-कन्या की राशियाँ परस्पर गणना में छटी-आठवीं हों तो मृत्यु नवी-पांचवी हो तो सन्तानहानि और दूसरी-बारहवीं हो तो दरिद्रता होती है। लेकिन ऐसी बांत नहीं है ऊपर उद्धृत श्लोक इसका प्रतिकार करता है। कुछ राशियाँ ऐसी होती हैं जो वास्तव में अशुभ होती हैं जैसे नव-पंचम में कर्क-मकर और सिंह कुम्भ बाकी की सभी राशियाँ नवपंचम योगवाली शुभ मानी गई है। ज्योतिपकर्त्ता को शास्त्र के मर्म को भलीभांति समझकर ही किसी प्रकार का निर्णय लेना चाहिए।

**नाडी दोष-** सामान्य दृष्ट्या तो है लेकिन गहराई में जाएं तो अश्विनी के पहले चरण में लड़की का जन्म हो तथा लड़का ज्येष्ठा के चौथे भाग में जन्मा हो तभी वास्तव में नाड़ी दोष माना जायेगा, अन्यथा नहीं। इसी प्रकार द्वितीया चरण का तृतीया से, तृतीया का द्वितीया से और चतुर्थ प्रथम चरण से वेध माना जाता है।

# काल पुरुष के शरीर में राशियों का स्थान

चित्र नं. १ कालपुरुष के शरीर में राशियों का स्थान




**वायुर्यमोऽग्निर्वरुणःशशङ्कः प्रजापतिस्त्वं प्रपितामहश्च।**
**नमो नमस्तेऽस्तु सहस्रकृत्वः पुनश्च भूयोऽपि नमो नमस्ते।।**

हे प्रभो! आप जगत् के प्राणस्वरूप वायु, यम, अग्नि, जल, चन्द्र, सूर्य, दक्ष आदि प्रजापति रूप ब्रह्मा उनके उपादान स्वरूप नारायन देव हैं। मैं आपके चरणों में नतमस्तक पुनः सहस्त्रों बार नमस्कार करता हूँ।

ऋग्वेद १।११५।१ में भगवान् भास्कर को **'सूर्य आत्मा जगतस्तस्युषश्च'** सृष्टिकर्त्ता, पालनकर्त्ता और संहारकर्त्ता चराचर में व्याप्त जो कुछ भी है, उस सबकी आत्मा जगत्चक्षु कहा गया है। **'यथा पिण्डे तथा ब्रह्माण्डे'** अर्थात् जो कुछ इन पिण्डों में है, वही सब कुछ इस ब्रह्माण्ड में भी है।

**ग्रहाधीनं जगत्सर्वं ग्रहाधीना नरावराः।**
**सृष्टि-रक्षण-संहारा सर्वेचापि ग्रहानुगा।।**

सृष्टिसृजन, संरचना, रक्षण, भरण-पोषण तथा अभिवृद्धि विनाश के कारण हेतु समस्त ग्रह नक्षत्रमण्डल तारापुंज हैं। गुरु बृहस्पतिजी के अनुसार यह सारा जगत् ग्रहों के प्रभावाधीन है। चराचर में व्याप्त प्राणीमात्र ग्रहों से प्राप्त रश्मियों के द्वारा फलते-फूलते हैं और दुष्प्रभावावसात् भविष्य के गर्त में समा जाते हैं।

**अन्तस्ते द्यावापृथ्वी दधाम्यन्तर्दधाम्युर्वन्तरिक्षम्।**
**सजूर्देवेभिरवरैः परेश्चान्तर्य्यामे मघवनमादयस्व।।**

यजुर्वेद ७।५ के अनुसार हे योगी! मैं परमेश्वर तेरे हृदयाकाश में सूर्य व भूमि के समान विज्ञानादि पदार्थों को स्थापित करता हूँ तथा विस्तृत आकाश को भीतर धरता हूँ। तू समित्र के समान बनकर दैवज्ञ विद्वानों से विद्या प्राप्तकर थोड़े या बहुत योग व्यवहार से (अन्तर्यामी) भीतर ले (शरीर में विद्यमान) वर्त्तमान होकर अन्य सबको प्रसन्न किया कर। इस मन्त्र से स्पष्ट है कि जो कुछ चराचर में व्याप्त है। वह सब कुछ प्राणी मात्र के शरीर में भी है।

**सूर्यात् भवन्ति भूतानि सूर्येण पालितानि तु।**
**सूर्ये लयं प्राप्नुवन्ति यः सूर्यः सोऽहमेव च।।**

सूर्य से सम्पूर्ण चराचर में व्याप्त प्राणियों (पंचमहाभूतों) की उत्पत्ति होती है, सूर्य के ही द्वारा सबका पालन-पोषण होता है और सूर्य से ही लय (विनाश) को प्राप्त हो जाते हैं। जो सूर्य में है वह मैं ही हूँ। **'सर्वात्मा च दिवानाथः'** महर्षि पाराशर ने सूर्य को सर्वात्मा कहा है, तो आचार्य

वराहमिहिर कहते हैं- **कलात्मा दिनकरकृत्:** अतः काल का कर्त्ता, सबकी आत्मा सूर्य सबके विनाश का हेतु भी है- **कालः सृजतिभूतानि कालः संहरते प्रजाः।** वह काल भी दो प्रकार का होता है। जैसाकि सूर्य सिद्धान्त १।१० में लिखा है।

**लोकानामकृत् कालः कालोऽन्यः कलनात्मकः।**
**स द्विधास्थूल सूक्ष्मत्वान्मूर्तश्चामूर्त उच्यते।।**

विश्व के उत्पादक और प्रलयकारक काल के दो भेद है। एक तो समस्त (चराचर) का संहार करके स्वयं अव्यय अनन्तरूप रहने वाला महाकाल है तथा दूसरा काल सावयव कलनात्मक गणना करने योग्य है।

पुराणदृष्टा महर्षियों ने अनन्त ब्रह्माण्ड में द्वादशभानु अर्थात् बारह सौर परिवारों का अनुभव किया है। और कहा है कि न मालूम और कितने ऐसे ही सौर परिवारों से ओत-प्रोत समस्त ब्रह्माण्ड किस तरह एक निश्चित नियम में बंधा गतिशील है। सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड वस्तुतः एक घर है, अर्थात् एक समान ही है। वेदभगवान् इसका कारण बतलाते हैं।

**वेनस्तत्पश्यन्निहितं गुहासद् यत्र विश्वं भवत्येकनीडम्।**
**तस्मिन्निदं स च बिनैति सर्वं स ओतःप्रोतश्च विभु प्रजासु।।**

काल जो कलनात्मक कहा है, पंचांग के द्वारा जिसकी गणना आसान होती है। उसके बारे में जान लेना परमावश्यक है। कल्याण से प्राप्त गत पृष्ठ पर कालपुरुष का जो चित्र छपा है। उसके शिर में मेष राशि का स्थान है। बाकी राशियाँ शरीर के जिस भाग से सम्बन्ध रखती हैं, वह स्पष्ट दर्शायी हैं।

**कलात्मकस्य च शिरो मुखदेशवाहु हृत्कुक्षिभागकटिवस्तिरहस्यदेशाः।**
**उरु च जानु युगलं परतस्तुजङ्घे पादद्वयं क्रियमुखावयवा क्रमेण।।**

काल पुरुष के सिर में मेष राशि का स्थान है। जब कभी कल्पान्त में मेष राशि में सूर्यादि समस्त ग्रह विक्षेप करते हैं, तब ब्रह्माण में महाभयंकर विस्फोट होता है। तब महाप्रलय होकर सब अन्धकारमय हो जाता है। प्रत्येक कल्प ४३१८२७२००० सौर वर्ष बीतने पर महाप्रलय होती है तब कृतयुग प्रमाण सन्धिकाल १७२८००० सौरवर्ष तक समस्त ब्रह्माण्ड में अन्धकार के सिवाय कुछ नहीं रहता।

**कालःसृजति भूतानि कालः संहरति प्रजाः। कालः सुप्तेषु जागर्ति कालोहि दुरतिक्रमः।।**
**अनादिरेषु भगवान् कालोऽनन्तोऽजरोऽमरः। सर्वगत्वात स्वतन्त्रत्वात सर्वात्मत्वान्महेश्वरः।।**

तब अनन्त सत्ताधारी महाकाल (परमपिता परमात्मा) सन्धिसमय में समस्त ग्रह नक्षत्रादिकों को व्यवस्थित करने का उत्क्रम करते हैं। **ग्रहर्क्षदेवदैत्यादि सृजतोऽस्य चराचरम्।** तब सूर्यादि समस्त ग्रह नक्षत्रमण्डल वायु जल, यम, अग्नि, चन्द्र, सूर्य, दक्ष आदि प्रजापतिरूप ब्रह्मादिकोंका अस्तित्व कायम होना प्रारम्भ हो जाता है। ग्रहादिकों को अपनी-अपनी कक्षा में व्यवस्थित (गतिमान) होने में १७०६४००० सौर वर्ष लग जाते हैं।

जब सृष्टि सृजन का दिन आता है, जब मेष के आदि में सूर्यादि ग्रह एक समान भुक्त भोग्यांश रहित होते हैं। अखिल ब्रह्माण्ड नायक परमपिता परमात्मा के आदेशानुसार श्री ब्रह्माजी सृष्टि सृजन का कार्य करते हैं।

**चैत्रे मासि जगद् ब्रह्मा ससर्ज प्रथमेऽहनि।**

वर्त्तमान सम्वत् २०६५ में कल्प के आरम्भ से बीते वर्ष १९७२९४९१०९ और सृष्टि के रचनाकाल से बीते वर्ष १९५५८८५१०९ हैं। प्राकृतिक इकाई सूर्योदय से सूर्योदय तक के समय को एक अहोरात्र (दिन) मानकर समस्त विश्व में काल की गणना की जाती है। लघुता की दृष्टि से कार्य संचालन हेतु घटी-पल तो कहीं घंटा-मिनट बनाए गये हैं। दिन, मास, वर्ष, युग-युगान्तर काल का न्यास कर सुविज्ञजनोंने कालपुरुष के विराटरूप को समझने तथा समझाने का प्रयास किया है।

## जातक के शरीर में राशियों का स्थान

चित्र नं.२



**शीर्षास्यबाहुहृदयं जठरं कटिवस्तिमेहनोरुयुगम्।**
**जानू जंघे चरणौ कालस्याङ्गानि राश्योऽजाद्याः।।**

कल्याण वर्मा ने काल पुरुष के शरीर में राशियों का स्थान इस तरह से गिनाया है-
**मेष- मस्तक, वृष-मुख, मिथुन-हाथ, कर्क-हृदय, सिंह-पेट, कन्या-कमर, तुला-नाभि से उपस्थ पर्यन्त, वृश्चिक-उपस्थ, धनु-जांघ, मकर-घोटू, कुम्भ- पीड़री(ऐढ़ी से ऊपर), मीन- दोनों पैर।**

वसुन्धरा पर जब कोई जन्म लेता है, उस समय पूर्वक्षितिज में उदित राशि उसकी जन्म लग्न मानी जाती है। ज्योतिष शास्त्र के फलित भाग 'होराशास्त्र' के नियमानुसार उक्त लग्न को कुण्डली के प्रथम भाव (तनस्थान) में रखकर परिक्रमा उत्क्रमानुसार राशियाँ रखते हुए कुण्डली बनाई जाती है। तत्कालीन गोचर ग्रह राशियोंमें यथा स्थान रखकर उसे पूर्ण कर लेते हैं।

**लग्नात्-तनुर्धनं भ्राता सुखं पुत्र रिपु-स्त्रियः।**
**मृत्युञ्च धर्म कर्माया व्ययश्चेति यथाक्रमम्।।**

१ तन, २ धन, ३ भ्रात, ४ सुहृद्, ५ पुत्र, ६ रिपु, ७ स्त्री, ८ मृत्यु, ९ धर्म, १० कर्म, ११ आय, १२ व्यय। ये सामान्यतः कुण्डली में बारह भावोंके नाम कहे गये हैं। दूसरे आचार्य द्वादश भावों की अनेक तरह से व्याख्या करते हैं। फल कथन की विधियाँ भी अनेक हैं।

## शारीरिक दुःख सुख कैसे विचार करें?

चित्र नं.१ कालपुरुष के शरीर में राशियों के स्थान दर्शाए गये हैं। उसी तरह जातक के शरीर में भी सभीं राशियों के स्थान सुनिश्चित होते हैं। फर्क सिर्फ इतना है कि महाकाल की गणना मेष से शुरु होती है और जातक के जन्म समय पर उदित राशि लग्न से।

चित्र नं.२ पुरुषाकृति के शिरोभाग में उस लग्न को स्थापित करते हैं, जिसमें वह जन्म लेता है। अन्य राशियाँ क्रमशः रखते जाते हैं। यथा- १ लग्न नाम राशि सिर में, आगे की दूसरी मुख में, उससे आगे की तीसरी बाहु स्थान में, इसी तरह चौथी हृदय, पांचवी कुक्षि(पेट), छटि कटि(कोंधनी), सातवी वस्ति(मूत्राशय), आठवी रहस्य(मलद्वार), नवमी उरू(रीढ़की हड्डी), दशमी जानु (उरूसन्धि), ग्यारहवीं जंघा से नीचे घुटने, बारहवीं पैर (दोनों पाद)। इस तरह लग्नान्तर समस्त राशियाँ स्थापित होने पर आसानी से समझ सकते है कि कौन सी राशि शरीर के किस भाग को प्रभावित कर रही है। उसमें अच्छे ग्रह बैठे है या खराब।

## जातक के शरीर में राशियों का स्थान

सुनिश्चित होने पर फल कथन करना बहुत आसान हो जाता है, बशर्ते कि द्विजाचार्य को राशियों के तथा सूर्यादि ग्रहों के गुण, कर्म, स्वभाव, तत्त्व आदि की पूरी-पूरी जानकारी हो। जन्म के समय जो ग्रह सबसे बलिष्ठ हो और शरीर के जिस भाग को प्रभावित कर रहा हो, वह भाग उसी अनुपात में सशक्त सुदृढ़ होता है। यदि अशुभ ग्रह बली होकर प्रताड़ित करता है, उसमें परेशानी का कारण बनता है।

**एते ग्रहा बलिष्ठाःप्रसूतिकाले नृणां स्वमूर्तिसमम्।**
**कुर्यर्देहं नियतं बहवश्च समागता सु मिश्रम्।।**

**शरीर के अङ्ग पीड़ित कब होते है?** जब गोचर में गतिशील ग्रह राशि गुण कर्म स्वभव के प्रतिकूल प्रभावशाली होकर चित्र नं.२ के अनुसार शरीर के जिस किसी अंग में विक्षेप करते हैं।

**कालनरस्या वयवान्पुरुषाणां कल्पयेत्प्रसवकाले सदसद्ग्रह संयोगात्पुष्टान्सोपद्रवांश्चाऽपि।**

जीवमात्र मनुष्यादि प्राणियोंके जन्मकाल में चित्र नं.२ में उल्लिखित शरीर के अंग अशुभ ग्रह से युक्त या दृष्ट होने पर दुर्बल, कमजोर, पीड़ा से युक्त समझना चाहिए।

ज्योतिषाचार्य को यह भी ध्यान रखना चाहिए कि फल कथन करते समय विंशोत्तरी मतेन किस ग्रह की दशा तथा किस ग्रह की अन्तरदशा चल रही है। जन्म समय उनकी क्या स्थिति थी। परस्पर कैसा सम्बन्ध बन रहा था। वर्त्तमान में वह ग्रह चित्र नं.२ पुरुषाकार शरीर के किस अंग पर प्रभाव डाल रहा है।

**उदाहरण-** जिस किसी का जन्म कर्क लग्न में होगा, उसके सिर में कर्क लग्न (राशि) का स्थान होगा। सिंह का मुख में और कन्या का दोनों हाथों में माना जायेगा। इसी तरह आगे की तुला, वृश्चिक, धनु आदि राशियों का न्यास करके चित्र नं.२ पुरुषाकृति पर राशियां स्थापित करते हुए उनमें सभी ग्रहों को यथास्थान रखकर विचार कर लेना चाहिए। जब कभी गोचर में गतिशील ग्रह सिंह राशि में आयेंगे, तब मुख या गले में विकार उत्पन्न करेंगे। जब कन्या में ग्रहातिक्रमण होगा, तब बाजुओं में विक्षेप का कारण बनेगा।

जन्म समय जो ग्रह त्रिक स्थान ६।८।१२ में पड़े विकल होते हैं, वे अपनी दशान्तर दशा में बैचेनी का करण बनते हैं। फलित का मामला बहुत पेचीदा है। सुयोग्य दैवज्ञ ब्रह्माजी द्वारा ललाट पर अंकित अक्षर मालिका को स्पष्ट रूप से पढ़ लेते हैं।

**विधात्रा लिखितायाऽसौ ललाटऽक्षरमालिका। दैवज्ञस्तां पटेद्व्यं होरानिर्मलचक्षुषा।**

**सम्पादक**

# चन्द्रमा का नक्षत्र चार चरणमें प्रवेश का समय भा.स्टै.टा. घं.मि. - बच्चों के नाम रखने की सुविधा

ता.वार (अहोरात्र) में विहित नक्षत्र के चारचरण अर्धरात्रोत्तर घं.मि.२४ में जोड़कर लिखे है। सूर्योदय पश्चात् अग्रिमदिन ता. के घं.मि. लिखे हैं।

| अप्रैल | नक्षत्र | चरण१ | चरण२ | चरण३ | चरण४ |
|---|---|---|---|---|---|
| ६ | अश्वि. | २१।०८ | २६।२९ | | |
| ७ | अश्वि. | | | ७।५० | १३।९१ |
| ७ | भर. | १८।३२ | २३।५३ | २९।९३ | |
| ८ | भर. | | | | १०।३३ |
| ८ | कृत्ति. | १५।५४ | २१।९६ | २६।३८ | |
| ९ | कृत्ति. | | | | ८।०० |
| ९ | रोहि. | १३।२२ | १८।४८ | २४।९४ | २९।४९ |
| १० | मृग. | ११।०७ | १६।४० | २२।९२ | २७।४६ |
| ११ | आर्द्रा | ९।९८ | १४।५८ | २०।३८ | २६।९८ |
| १२ | पुन. | ७।५८ | १३।४७ | १९।३६ | २५।२४ |
| १३ | पुष्य | ७।९३ | १३।९० | १९।०७ | २५।०४ |
| १४ | श्ले. | ७।०२ | १३।०८ | १९।९४ | २५।९९ |
| १५ | मघा | ७।२५ | १३।३८ | १९।५३ | २६।०६ |
| १६ | पूफा. | ८।९९ | १४।३९ | २०।५९ | २७।९९ |
| १७ | उफा. | ९।३९ | १६।०५ | २२।३१ | २८।५७ |
| १८ | हस्त | ११।२२ | १७।५३ | २४।२४ | |
| १९ | हस्त | | | | ६।५५ |
| १९ | चित्रा | १३।२६ | २०।०१ | २६।३६ | |
| २० | चित्रा | | | | ९।९२ |
| २० | स्वाती | १५।४७ | २२।२६ | २९।०५ | |
| २१ | स्वाती | | | | ११।४४ |
| २१ | विशा. | १८।२३ | २५।०५ | | |
| २२ | विशा. | | | ७।४७ | १४।२९ |
| २२ | अनु. | २१।९१ | २७।५५ | | |
| २३ | अनु. | | | १०।३९ | १७।२४ |
| २३ | ज्ये. | २४।०८ | | | |

| अप्रैल | नक्षत्र | चरण१ | चरण२ | चरण३ | चरण४ |
|---|---|---|---|---|---|
| २४ | ज्ये. | | ६।५३ | १३।३७ | २०।२२ |
| २४ | मूल | २७।०७ | | | |
| २५ | मूल | | ९।५० | १६।३३ | २३।९६ |
| २६ | पूषा. | ५।५९ | १२।३८ | १९।९७ | २५।५५ |
| २७ | उषा. | ८।३४ | १५।०६ | २१।३७ | २८।०८ |
| २८ | श्रवण | १०।४० | १७।०२ | २३।२४ | |
| २९ | श्रवण | | | | ५।४७ |
| २९ | धनि. | १२।०९ | १८।९९ | २४।३० | |
| ३० | धनि. | | | | ६।४१ |
| ३० | शत. | १२।५१ | १८।४९ | २४।४८ | |
| १मई | शत. | | | | ६।४६ |
| १ | पूभा. | १२।४४ | १८।३० | २४।९५ | |
| २ | पूभा. | | | | ६।०१ |
| २ | उभा. | ११।४७ | १७।२२ | २२।५६ | २८।३१ |
| ३ | रेवती | १०।०६ | १५।३२ | २०।५८ | २६।३३ |
| ४ | अश्वि. | ७।४९ | १३।०८ | १८।२७ | २३।४६ |
| ४ | भरणी | २९।०५ | | | |
| ५ | भरणी | | १०।२० | १५।३५ | २०।५० |
| ५ | कृत्तिका | २६।०५ | | | |
| ६ | कृत्तिका | | ७।९९ | १२।३४ | १७।४९ |
| ६ | रोहिणी | २३।०३ | २८।९९ | | |
| ७ | रोहिणी | | | ९।३६ | १४।५३ |
| ७ | मृग. | २०।०९ | २५।३० | | |
| ८ | मृग. | | | ६।५१ | १२।९३ |
| ८ | आर्द्रा | १७।३४ | २३।०३ | २८।३२ | |
| ९ | आर्द्रा | | | | १०।०१ |
| ९ | पुन. | १५।३० | २१।०८ | २६।४६ | |
| १० | पुन. | | | | ८।२४ |
| १० | पुष्य | १४।०२ | १९।५० | २५।३९ | |

| मई | नक्षत्र | चरण१ | चरण२ | चरण३ | चरण४ |
|---|---|---|---|---|---|
| ११ | पुष्य | | | | ७।२७ |
| ११ | श्ले. | १३।९६ | १९।९६ | २५।९५ | |
| १२ | श्ले. | | | | ७।९५ |
| १२ | मघा | १३।९५ | १९।२५ | २५।३४ | |
| १३ | मघा | | | | ७।४४ |
| १३ | पूफा. | १३।५४ | २०।९३ | २६।३३ | |
| १४ | पूफा. | | | | ८।५२ |
| १४ | उफा. | १५।९२ | २१।३९ | २८।०७ | |
| १५ | उफा. | | | | १०।३४ |
| १५ | हस्त | १७।०१ | २३।३४ | | |
| १६ | हस्त | | | ६।०८ | १२।४१ |
| १६ | चित्रा | १९।९५ | २५।५३ | | |
| १७ | चित्रा | | | ८।३० | १५।०८ |
| १७ | स्वाती | २१।४६ | २८।२७ | | |
| १८ | स्वाती | | | ११।०८ | १७।४९ |
| १८ | विशा. | २४।३० | | | |
| १९ | विशा. | | ७।९३ | १३।५६ | २०।३९ |
| १९ | अनु. | २७।२२ | | | |
| २० | अनु. | | १०।०६ | १६।५१ | २३।३५ |
| २१ | ज्ये. | ६।९९ | १३।०३ | १९।४८ | २६।३२ |
| २२ | मूल | ९।९६ | १५।५९ | २२।४२ | २९।२५ |
| २३ | पूषा. | १२।०८ | १८।४८ | २५।२९ | |
| २४ | पूषा. | | | | ८।०९ |
| २४ | उषा. | १४।४९ | २१।२५ | २८।०० | |
| २५ | उषा. | | | | १०।३६ |
| २५ | श्रवण | १७।९१ | २३।३९ | | |
| २६ | श्रवण | | | ६।०८ | १२।३६ |
| २६ | धनि. | १९।०४ | २५।२३ | | |
| २७ | धनि. | | | ७।४२ | १४।०१ |

| मई | नक्षत्र | चरण१ | चरण२ | चरण३ | चरण४ |
|---|---|---|---|---|---|
| २७ | शत. | २०।२० | २६।९८ | | |
| २८ | शत. | | | ८।३७ | १४।४६ |
| २८ | पूभा. | २०।५४ | २६।५० | | |
| २९ | पूभा. | | | ८।४७ | १४।४४ |
| २९ | उभा. | २०।४० | २६।९५ | | |
| ३० | उभा. | | | ८।९० | १३।५५ |
| ३० | रेवती | १९।४० | २५।९४ | | |
| ३१ | रेवती | | | ६।४८ | १२।२२ |
| ३१ | अश्वि. | १७।५६ | २३।२१ | २८।४७ | |
| १जून | अश्वि. | | | | १०।९३ |
| १ | भरणी | १५।३८ | २०।५६ | २६।९५ | |
| २ | भरणी | | | | ७।३४ |
| २ | कृत्तिका | १२।५२ | १८।०६ | २३।२१ | २८।३६ |
| ३ | रोहिणी | ९।५० | १५।०३ | २०।०७ | २५।३१ |
| ४ | मृग. | ६।४५ | १२।०१ | १७।९६ | २२।३२ |
| ४ | आर्द्रा | २७।४७ | | | |
| ५ | आर्द्रा | | ९।०७ | १४।२८ | १९।४९ |
| ५ | पुन. | २५।०९ | | | |
| ६ | पुन. | | ६।३७ | १२।०५ | १७।३३ |
| ६ | पुष्य | २३।०१ | २८।३८ | | |
| ७ | पुष्य | | | १०।९६ | १५।५३ |
| ७ | श्ले. | २१।३१ | २७।२० | | |
| ८ | श्ले. | | | ९।०८ | १४।५७ |
| ८ | मघा | २०।४६ | २६।४६ | | |
| ९ | मघा | | | ८।४७ | १४।४७ |
| ९ | पूफा. | २०।४७ | २६।५९ | | |
| १० | पूफा. | | | ९।९१ | १५।२३ |
| १० | उफा. | २१।३५ | २७।५७ | | |
| ११ | उफा. | | | १०।२० | १६।४२ |

| जून | नक्षत्र | चरण१ | चरण२ | चरण३ | चरण४ |
|---|---|---|---|---|---|
| ११ | हस्त | २३।०५ | | | |
| १२ | हस्त | | ५।३६ | १२।०८ | १८।३९ |
| १२ | चित्रा | २५।१० | | | |
| १३ | चित्रा | | ७।४७ | १४।२५ | २१।०१ |
| १३ | स्वाती | २७।४० | | | |
| १४ | स्वाती | | १०।२२ | १७।०३ | २३।४५ |
| १५ | वि. | ६।२७ | १३।११ | १९।५५ | २६।३९ |
| १६ | अनु. | ९।२३ | १६।०८ | २२।५२ | |
| १७ | अनु. | | | | ५।३७ |
| १७ | ज्ये. | १२।२१ | १९।०५ | २५।४८ | |
| १८ | ज्ये. | | | | ८।३२ |
| १८ | मूल | १५।१५ | २१।५७ | २८।३८ | |
| १९ | मूल | | | | ११।२० |
| १९ | पूषा. | १८।०१ | २४।४० | | |
| २० | पूषा. | | | ७।१८ | १३।५७ |
| २० | उषा. | २०।३५ | २७।०९ | | |
| २१ | उषा. | | | ९।४४ | १६।१८ |
| २१ | श्रवण | २२।५२ | २९।२१ | | |
| २२ | श्रवण | | | ११।४९ | १८।१८ |
| २२ | धनि. | २४।४७ | | | |
| २३ | धनि. | | ७।०९ | १३।३१ | १९।५३ |
| २३ | शत. | २६।१५ | | | |
| २४ | शत. | | ८।२९ | १४।४३ | २०।५७ |
| २४ | पूभा. | २७।११ | | | |
| २५ | पूभा. | | ९।१६ | १५।२० | २१।२५ |
| २५ | उभा. | २७।३० | | | |
| २६ | उभा. | | ९।२५ | १५।१९ | २१।१४ |
| २६ | रेवती | २७।०९ | | | |
| २७ | रेवती | | ८।५४ | १४।३९ | २०।२४ |
| २७ | अश्वि. | २६।०९ | | | |
| २८ | अश्वि. | | ७।४५ | १३।२१ | १८।५७ |

| जून | नक्षत्र | चरण१ | चरण२ | चरण३ | चरण४ |
|---|---|---|---|---|---|
| २८ | भरणी | २४।३३ | | | |
| २९ | भरणी | | ६।०१ | ११।३० | १६।५८ |
| २९ | कृत्तिका | २२।२६ | २७।४८ | | |
| ३० | कृत्तिका | | | ९।१२ | १४।३४ |
| ३० | रोहिणी | १९।५६ | २५।१५ | | |
| १जुला | रोहिणी | | | ६।३४ | ११।५३ |
| १ | मृग. | १७।१२ | २२।३० | २७।४८ | |
| २ | मृग. | | | | ९।०६ |
| २ | आर्द्रा | १४।२४ | १९।४४ | २५।०४ | |
| ३ | आर्द्रा | | | | ६।२४ |
| ३ | पुन. | ११।४४ | १७।०८ | २२।३२ | २७।५६ |
| ४ | पुष्य | ९।२१ | १४।५२ | २०।२३ | २५।५४ |
| ५ | श्लेषा | ७।२५ | १३।०५ | १८।४६ | २४।२६ |
| ६ | मघा | ६।०६ | ११।५७ | १७।४७ | २३।३८ |
| ६ | पूफा. | २९।२८ | | | |
| ७ | पूफा. | | ११।३० | १७।३३ | २३।३५ |
| ८ | उफा. | ५।३७ | ११।५० | १८।०४ | २४।१८ |
| ९ | हस्त | ६।३२ | १२।५६ | १९।२१ | २५।४५ |
| १० | चित्रा | ८।०९ | १४।४२ | २१।१५ | २७।४९ |
| ११ | स्वाती | १०।२२ | १७।०१ | २३।४१ | |
| १२ | स्वाती | | | | ६।२१ |
| १२ | विशा. | १३।०० | १९।४३ | २६।२६ | |
| १३ | विशा. | | | | ९।१० |
| १३ | अनु. | १५।५३ | २२।३७ | २९।२२ | |
| १४ | अनु. | | | | १२।०६ |
| १४ | ज्ये. | १८।५१ | २५।३५ | | |
| १५ | ज्ये. | | | ८।१८ | १५।१२ |
| १५ | मूल | २१।४५ | २८।२५ | | |
| १६ | मूल | | | ११।०६ | १७।४६ |
| १६ | पूषा. | २४।२६ | | | |
| १७ | पूषा. | | ७।०२ | १३।३८ | २०।१५ |

| जुला | नक्षत्र | चरण१ | चरण२ | चरण३ | चरण४ |
|---|---|---|---|---|---|
| १७ | उ.षा. | २६।५१ | | | |
| १८ | उषा. | | ९।२२ | १५।५३ | २२।२४ |
| १८ | श्रवण | २८।५४ | | | |
| १९ | श्रवण | | ११।१९ | १७।४५ | २४।१० |
| २० | धनि. | ६।३५ | १२।५४ | १९।१३ | २५।३१ |
| २१ | शत. | ७।५० | १४।०२ | २०।१५ | २६।२७ |
| २२ | पूभा. | ८।३९ | १४।४४ | २०।५० | २६।५६ |
| २३ | उभा. | ९।०१ | १४।५९ | २०।५८ | २६।५६ |
| २४ | रेवती | ८।५४ | १४।४५ | २०।३७ | २६।२८ |
| २५ | अश्वि. | ८।१९ | १४।०३ | १९।४८ | २५।३२ |
| २६ | भरणी | ७।१६ | १२।५४ | १८।३३ | २४।११ |
| २७ | कृत्तिका | ५।४९ | ११।२२ | १६।५५ | २२।२८ |
| २७ | रोहिणी | २८।०१ | | | |
| २८ | रोहिणी | | ९।३० | १४।५९ | २०।२८ |
| २८ | मृग. | २५।५७ | | | |
| २९ | मृग. | | ७।२४ | १२।५१ | १८।१८ |
| २९ | आर्द्रा | २३।४५ | २९।११ | | |
| ३० | आर्द्रा | | | १०।३८ | १६।०४ |
| ३० | पुन. | २१।३१ | २६।५९ | | |
| ३१ | पुन. | | | ८।२८ | १३।५६ |
| ३१ | पुष्य | १९।२५ | २४।५७ | | |
| १अग. | पुष्य | | | ६।३० | १२।०२ |
| १ | श्ले. | १७।३४ | २३।१३ | २८।५१ | |
| २ | श्ले. | | | | १०।३० |
| २ | मघा | १६।०८ | २१।५४ | २७।४१ | |
| ३ | मघा | | | | ९।२७ |
| ३ | पूफा. | १५।१३ | २१।०९ | २७।०४ | |
| ४ | पूफा. | | | | ९।०० |
| ४ | उफा. | १४।५५ | २१।०१ | २७।०७ | |
| ५ | उफा. | | | | ९।१३ |
| ५ | हस्त | १५।१९ | २१।३६ | २७।५२ | |

| अग | नक्षत्र | चरण१ | चरण२ | चरण३ | चरण४ |
|---|---|---|---|---|---|
| ६ | हस्त | | | | १०।०९ |
| ६ | चित्रा | १६।२६ | २२।५२ | २९।१८ | |
| ७ | चित्रा | | | | ११।४५ |
| ७ | स्वाती | १८।१२ | २४।४७ | | |
| ८ | स्वाती | | | ७।२२ | १३।५७ |
| ८ | विशा. | २०।३२ | २७।१३ | | |
| ९ | विशा. | | | ९।५३ | १६।३४ |
| ९ | अनु. | २३।१५ | २९।५९ | | |
| १० | अनु. | | | १२।४३ | १९।२७ |
| १० | ज्ये. | २६।११ | | | |
| ११ | ज्ये. | | ८।५५ | १५।३८ | २२।२२ |
| ११ | मूल | २९।०६ | | | |
| १२ | मूल | | ११।४७ | १८।२७ | २५।०८ |
| १३ | पूषा. | ७।४९ | १४।२५ | २१।०० | २७।३६ |
| १४ | उषा. | १०।१२ | १६।४१ | २३।०९ | २९।३८ |
| १५ | श्रवण | १२।०७ | १८।२९ | २४।५० | |
| १६ | श्रवण | | | | ७।१२ |
| १६ | धनि. | १३।३३ | १९।४७ | २६।०१ | |
| १७ | धनि. | | | | ८।१४ |
| १७ | शत. | १४।२८ | २०।३५ | २६।४१ | |
| १८ | शत. | | | | ८।४८ |
| १८ | पूभा. | १४।५४ | २०।५४ | २६।५४ | |
| १९ | पूभा. | | | | ८।५४ |
| १९ | उभा. | १४।५३ | २०।४७ | २६।४० | |
| २० | उभा. | | | | ८।३४ |
| २० | रेवती | १४।२८ | २०।१७ | २६।०५ | |
| २१ | रेवती | | | | ७।५४ |
| २१ | अश्वि. | १३।४३ | १९।२८ | २५।१२ | |
| २२ | अश्वि. | | | | ६।५७ |
| २२ | भरणी | १२।४२ | १८।२३ | २४।०५ | २९।४६ |
| २३ | कृत्तिका | ११।२७ | १७।०६ | २२।४४ | २८।२३ |

| अग. | नक्षत्र | चरण१ | चरण२ | चरण३ | चरण४ | सित | नक्षत्र | चरण१ | चरण२ | चरण३ | चरण४ | सित | नक्षत्र | चरण१ | चरण२ | चरण३ | चरण४ | अक्टू | नक्षत्र | चरण१ | चरण२ | चरण३ | चरण४ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २४ | रोहिणी | १०।०२ | १५।३९ | २१।२५ | २६।५२ | ११ | उषा. | | | ७।३२ | १४।०३ | ३० | चित्रा | ९।४९ | १६।०९ | २२।३० | २८।५० | १९ | मृग. | | | ७।२४ | १२।४५ |
| २५ | मृग. | ८।२९ | १४।०५ | १९।४१ | २५।२८ | ११ | श्रवण | २०।३३ | २६।५४ | | | १अक्टू | स्वाती | ११।२१ | १७।३९ | २४।०७ | | १९ | आर्द्रा | १८।२५ | २३।५१ | २९।२७ | |
| २६ | आर्द्रा | ६।५४ | १२।३० | १८।०६ | २३।४२ | १२ | श्रवण | | | ९।२६ | १५।३७ | २ | स्वाती | | | | ६।३५ | २० | आर्द्रा | | | | ११।०३ |
| २६ | पुन. | २९।२८ | | | | १२ | धनि. | २१।५९ | २८।२१ | | | २ | विशा. | १३।०२ | १९।३७ | २६।२२ | | २० | पुन. | १६।३८ | २२।२० | २८।०२ | |
| २७ | पुन. | | १०।५५ | १६।३३ | २२।२० | १३ | धनि. | | | १०।२३ | १६।३५ | ३ | विशा. | | | | ८।४८ | २१ | पुन. | | | | ९।४४ |
| २७ | पुष्य | २७।४८ | | | | १३ | शत. | २२।४६ | २८।४८ | | | ३ | अनु. | १५।२३ | २२।०४ | २८।४५ | | २१ | पुष्य | १५।२६ | २१।२४ | २७।०३ | |
| २८ | पुष्य | | ९।२८ | १५।०७ | २०।४७ | १४ | शत. | | | १०।५० | १६।५२ | ४ | अनु. | | | | ११।२६ | २२ | पुष्य | | | | ८।५१ |
| २८ | श्ले. | २६।२७ | | | | १४ | पूभा. | २२।५४ | २८।४७ | | | ४ | ज्ये. | १८।०७ | २४।५२ | | | २२ | श्ले. | १४।४० | २०।३५ | २६।३० | |
| २९ | श्ले. | | ८।२० | १३।५४ | १९।३७ | १५ | पूभा. | | | १०।४१ | १६।३५ | ५ | ज्ये. | | | ७।३७ | १४।२२ | २३ | श्ले. | | | | ८।२५ |
| २९ | मघा | २५।२१ | | | | १५ | उभा. | २२।२८ | २८।२४ | | | ५ | मूल | २१।०६ | २७।५१ | | | २३ | मघा | १४।२१ | २०।२२ | २६।२३ | |
| ३० | मघा | | ७।०९ | १२।५८ | १८।४७ | १६ | उभा. | | | १०।०० | १५।४६ | ६ | मूल | | | १०।३७ | १७।२२ | २४ | मघा | | | | ८।२४ |
| ३० | पूफा. | २४।३६ | | | | १६ | रेवती | २१।३३ | २७।२४ | | | ६ | पूषा. | २४।०८ | | | | २४ | पूफा. | १४।२६ | २०।३३ | २६।४० | |
| ३१ | पूफा. | | ६।३२ | १२।२७ | १८।२३ | १७ | रेवती | | | ८।५५ | १४।३६ | ७ | पूषा. | | ६।५० | १३।३३ | २०।२५ | २५ | पूफा. | | | | ८।४७ |
| ३१ | उफा. | २४।२८ | | | | १७ | अश्वि. | २०।२६ | २५।५३ | | | ७ | उषा. | २६।५८ | | | | २५ | उफा. | १४।५४ | २१।०७ | २७।२० | |
| १सित | उफा. | | ६।२१ | १२।२५ | १८।२८ | १८ | अश्वि. | | | ७।३० | १३।०७ | ८ | उषा. | | ९।३५ | १६।२० | २२।४६ | २६ | उफा. | | | | ९।३३ |
| १ | हस्त | २४।३२ | | | | १८ | भरणी | १८।४५ | २४।२० | २९।५६ | | ८ | श्रवण | २९।२३ | | | | २६ | हस्त | १५।४५ | २२।०३ | २८।२१ | |
| २ | हस्त | | ६।४४ | १२।५७ | १९।०९ | १९ | भरणी | | | | ११।३१ | ९ | श्रवण | | ११।५० | १८।२७ | २४।४४ | २७ | हस्त | | | | १०।३९ |
| २ | चित्रा | २५।२१ | | | | १९ | कृत्तिका | १७।०७ | २२।४२ | २८।२७ | | १० | धनि. | ७।२० | १३।२६ | १९।४२ | २५।५८ | २७ | चित्रा | १६।५८ | २३।२१ | २९।४४ | |
| ३ | चित्रा | | ७।४२ | १४।०४ | २०।२५ | २० | कृत्तिका | | | | ९।५२ | ११ | शत. | ८।२३ | १४।२७ | २०।२१ | २६।२५ | २८ | चित्रा | | | | १२।०८ |
| ३ | स्वाती | २६।४७ | | | | २० | रोहिणी | १५।२७ | २१।०३ | २६।३९ | | १२ | पूभा. | ८।२८ | १४।२० | २०।२३ | २६।०५ | २८ | स्वाती | १८।३२ | २५।०१ | | |
| ४ | स्वाती | | ९।२७ | १५।४७ | २२।२७ | २१ | रोहिणी | | | | ८।२५ | १३ | उभा. | ७।५८ | १३।४० | १९।२३ | २५।०५ | २९ | स्वाती | | | ७।३१ | १४।०० |
| ४ | विशा. | २८।४७ | | | | २१ | मृग | १३।५२ | १९।३० | २५।०९ | | १४ | रेवती | ६।४८ | १२।२२ | १७।५६ | २३।३० | २९ | विशा. | २०।३० | २७।०५ | | |
| ५ | विशा. | | ११।२५ | १८।०२ | २४।४० | २२ | मृग. | | | | ६।४६ | १४ | अश्वि. | २९।०५ | | | | ३० | विशा. | | | ९।४० | १६।२५ |
| ६ | अनु. | ७।२८ | १४।०० | २०।२३ | २७।२५ | २२ | आर्द्रा | १२।२५ | १८।०६ | २३।४७ | २९।२८ | १५ | अश्वि. | | १०।३४ | १६।०३ | २१।३२ | ३० | अनु. | २२।५० | २९।३० | | |
| ७ | ज्ये. | १०।०८ | १६।५२ | २३।३७ | | २३ | पुन. | ११।०८ | १६।५२ | २२।३६ | २८।२० | १५ | भरणी | २७।०० | | | | ३१ | अनु. | | | १२।२१ | १८।५१ |
| ८ | ज्ये. | | | | ६।२१ | २४ | पुष्य | १०।०४ | १५।५२ | २१।४० | २७।२८ | १६ | भरणी | | ८।२६ | १३।५२ | १९।२८ | ३१ | ज्ये. | २५।३२ | | | |
| ८ | मूल | १३।०५ | १९।४८ | २६।३१ | | २५ | श्ले. | ९।२५ | १५।०६ | २०।५८ | २६।४९ | १६ | कृत्तिका | २४।४३ | ३०।०८ | | | १नव | ज्ये. | | ८।२६ | १५।०० | २१।४४ |
| ९ | मूल | | | | ९।२४ | २६ | मघा | ८।४१ | १४।३७ | २०।३३ | २६।२९ | १७ | कृत्तिका | | | ११।३३ | १६।५८ | १ | मूल | २८।२९ | | | |
| ९ | पूषा. | १५।५७ | २२।३५ | २९।२४ | | २७ | पूफा. | ८।२५ | १४।२६ | २०।२७ | २६।२८ | १७ | रोहि. | २२।२४ | २७।५१ | | | २ | मूल | | ११।२६ | १८।०३ | २४।५० |
| १० | पूषा. | | | | ११।५२ | २८ | उफा. | ८।२९ | १४।३६ | २०।४३ | २६।५० | १८ | रोहि. | | | ९।२८ | १४।४५ | ३ | पूषा. | ७।३६ | १४।२२ | २१।०८ | २७।५४ |
| १० | उषा. | १८।३० | २५।०१ | | | २९ | हस्त | ८।५६ | १५।०९ | २१।२२ | २७।३५ | १८ | मृग. | २०।२२ | २५।४३ | | | ४ | उषा. | १०।४१ | १७।२३ | २४।०५ | |

**कर्क:- ही, हू, हे, हो, डा, डी, डू, डे, डो**

**अप्रैल:-** मनोरंजन की सुख-सुविधा मिलेगी। कर्मोद्योग में तत्परता बनी रहेगी। पड़ौसियों से संबंध सुधरेंगे। समय रहते समस्या सुलझ जायेगी। खेल-कूद में रुचि बढ़ेगी। **मई:-** मेहनत के चलते सेहत का खयाल रखें। संतान पक्ष की ओर से नये अनुभव होंगे। वाहन, मकान, पशु, पक्षी लेन-देन में रुचि बनेगी। किसी से व्यर्थ का झगड़ा मोल न लें। **जून:-** साहित्य-संगीत में रुचि बनेगी। नवीन व्यवसाय, राजनैतिक गठजोड़ का संयोग सुखद रहेगा। पुराने मित्र से मिलन, इच्छित सहयोग से मन खुश रहेगा। **जुलाई:-** लम्बी लाभकारी योजनाओं में निवेश होगा। मनोरंजन की सुविधा मिलेगी। आर्थिक चिन्ता से मुक्ति मिलेगी। देश-देशान्तर से समाचार मिलेगा। **अगस्त:-** कानूनी विवाद में राहत मिलने से खुशी होगी। आमोद-प्रमोद के साधन सुलभ होंगे। नवीन क्षेत्रों में रोजगार की संभावनाऐं तलाशें, भाग्य को आपकी प्रतीक्षा है। साझीदार से मनमुटाव समाप्त होगा। **सितम्बर:-** सेहत पर मौसम का प्रतिकूल प्रभाव पड़ सकता है। महिला वर्ग को लाभ होगा। व्यावसायिक समझौता लाभदायक रहेगा। संदिग्ध व्यक्ति से मित्रता न करें। **अक्टूबर:-** राजनैतिक गठजोड़ का संयोग सुखद रहेगा। मिथ्यापवाद, अनावश्यक भ्रमण से बचे रहें। अपने कर्तव्य को सही ढ़ंग से निभाएं। वाणी पर नियंत्रण बनाए रखें। कठिन समस्या समय रहते सुलझा लें। **नवम्बर:-** मास सामान्य फलदायक है। कारोबार में अनिश्चितता बनी रहेगी। बढ़ती अभिलाषाएं अनैतिक कार्यों की ओर प्रेरित करेंगी। **दिसम्बर:-** सामाजिक धार्मिक कार्यों से कहीं जाना होगा। कुछ समय ज्ञानवर्धन में व्यतीत होगा। नये काम में आर्थिक लाभ प्राप्त हो सकता है। समाज में रुतबा बढ़ेगा। **जनवरी:-** नौकरी पेशा वर्ग फायदे में रहेगा। दूर-समीप की यात्रा का सुयोग है। तरक्की से मन प्रसन्न होगा। कुछ विषयों में भाग्य साथ देगा। सहपरिवारियों से पूर्ण सहयोग मिलेगा। **फरवरी:-** मास आपके लिए कुछ विशेषताएँ लिए आ रहा है। मंगलोत्सव मिलन, आमोद-प्रमोद, हास्यरस बढ़ने लगेगा। प्रेम-प्रसंग का चक्कर भी चल सकता है। **मार्च:-** सामाजिक प्रशंसा एवं श्रीवृद्धि से मन प्रसन्न होगा। घर में त्यौहार जैसा माहौल रहेगा। रोजगार में पर्याप्त उन्नति होगी।

**सिंह:- मा, मी, मू, मे, मो, टा, टी, टू, टे**

**अप्रैल:-** किसी परिचित से मनमुटाव हो सकता है। देव दर्शन से लाभ मिलेगा। अनावश्यक दुश्चिन्ताओं को अपने ऊपर हावी न होने दें। **मई:-** लाभालाभके योग समान है। आस्थावान पुरुषों का साथ श्रेष्ठ रहेगा। अधिक व्यय होने के साथ-साथ लाभ के अवसर भी आयेंगे। **जून:-** माह महत्वाकांक्षी प्रकृति वालोंके लिए शुभफलदायी है। विवेकपूर्ण कार्य सम्पादन से लाभ होगा। कानूनी एवं घर-गृहस्थी की समस्या सुलझ जायेगी। सहपरिवारियों से पूर्ण सहयोग मिलेगा। **जुलाई:-** अभीष्ट सिद्धि से मन प्रसन्न होगा। वाद-विवाद में शत्रु पराभव से हर्ष होगा। रोजगार व्यवसाय में उन्नति के अवसरों को चूके नहीं। ससुराल पक्ष से कोई समाचार आ सकता है। **अगस्त:-** स्पष्टवादी विचारधारा का दूरगामी परिणाम श्रेष्ठ रहेगा। समय के स्वरूप को ध्यान में रखकर कार्य करें। पदाधिकार की चिन्ता अन्तर्विरोध को जन्म देगी। **सितम्बर:-** धार्मिक यात्रा संकीर्तन का विचार बनेगा। उत्तरार्ध में योजनापूर्ति से लाभ, किन्तु मनोमालिन्य भी सम्भव है। धन, ऐश्वर्य वृद्धि से शत्रुओं को ईर्ष्या होगी। व्यवहार कोमल बनाए रखें। **अक्टूबर:-** लम्बी योजनाओं में पूंजी खर्च होगी। काम की व्यस्तता के चलते परिवार की उपेक्षा न करें। धार्मिक विवाद में उलझना श्रेयस्कर नहीं है। स्वास्थ्य कुछ नरम चलेगा। कारोबार की वार्ता सफल रहेगी। **नवम्बर:-** नये मेहमान के आने से गृहखर्च में बढ़ोत्तरी सम्भव है। व्यवसाय में तत्परता बनी रहेगी। प्रतियोगिता में विजय से मन प्रसन्न होगा। कहीं से रुका हुआ धन मिलेगा। **दिसम्बर:-** सफलता के मध्य असफलता के योग बन रहे हैं। जनसम्पर्क, संचार क्षेत्र में संभावनाएँ तलाशें। बच्चे खेलकूद तो स्त्रियाँ हास्यरस से विभोर रहेंगी। **जनवरी:-** घर में नये मेहमान के आने से खुशी होगी। अधूरी योजना पूरी होने में संदेह है। सहायता पर निर्भर रहना होगा। न चाहते हुए भी कहीं जाना पड़ सकता है। **फरवरी:-** मास आपके लिए सामान्य फलदायक है। परम मित्र के सहयोग से नया काम बनेगा। कुछ समय बेमतलब की उलझनों में व्यतीत होगा। भौतिक उपभोग की वस्तु खरीदी जायेगी। **मार्च:-** मास में विशेष कार्य बनेंगे। देश-देशान्तर का समाचार मिलेगा। बढ़ते जनसम्पर्क का फायदा उठायें। गृहणियों का समय साज-सज्जा में बीतेगा। स्वास्थ्य अच्छा रहेगा।

**कन्या:- टो, पा, पी, पू, ष, ण, ठ, पे, पो**

**अप्रैल:-** आशानुसार यह मास श्रेष्ठ रहेगा। गृहस्थी की समस्याओं का निवारण सूझबूझ से करें। इष्ट कृपा, संयम परिवर्तन लाभ होगा। गृह प्रपंच से अन्तर्मन क्षुब्ध रहेगा। **मई:-** पुरानी निराशा समाप्त होकर नया प्रगतिपथ मिलेगा। महत्वपूर्ण सफलता मिलने से हर्ष होगा। आय का कुछ भाग पुण्यार्जन पर खर्च होगा। **जून:-** महिला वर्ग के लिए समय अनुकूल है। शत्रुजनित षड्यन्त्र लोकोपवाद से बचे रहें। विरोधी परेशान कर सकते हैं। **जुलाई:-** नवीन व्यवसाय, राजनैतिक गठजोड़ का संयोग सुखद रहेगा। प्रगतिपथ पर पूर्णविश्वास से बढ़ें, भाग्योदय होगा। लाभ-खर्च का सन्तुलन बनाये रखना श्रेष्ठ है। साझेदारों से मनमुटाव सम्भव है। **अगस्त:-** स्वास्थ्य संबंधी कोई नई परेशानी जन्म ले सकती है। वाद-विवाद में शत्रु पराभव से हर्ष होगा। सह परिवारियों के पूर्ण सहयोग से नवनिर्माण का विचार पूरा हो सकता है। **सितम्बर:-** मास आपके लिए कुछ विशेषताएं लिए आ रहा है। मधुरता के चलते कटुता के अनुभव होंगे। पुराने मित्र से मिलने पर खुशी होगी। भूमि, वाहन, पशु आदि लेन-देन में फायदा हो सकता है। **अक्टूबर:-** असयम (भोगों की वृद्धि) भाग्योन्नति में व्यवधानकारक है। विद्युत उपकरण, वाहनादि चलाने में सचेत रहें। उत्तरदायित्व वृद्धि शुभ फलदायक है। **नवम्बर:-** चल रहे साम्यक कार्यों में सजगता बरतें, पदोन्नति के अवसर प्राप्त होंगे। रचनात्मक कार्यों की ओर रुझान होगा। प्रेम प्रसंग के चक्कर में नुकसान उठाना पड़ सकता है। प्रतिकूल समाचार मन दुःखाएगा। **दिसम्बर:-** अवरोध-विरोध के चलते संकल्पित कार्य पूर्ण होगा। अनावश्यक श्रम से मानसिक परेशानी हो सकती है। कार्यविशेष से समाज में अच्छी छवि बनेगी। **जनवरी:-** जीवनसाथी एवं साझेदारों से सहयोग मिलेगा। सद्कार्यों में रुचि बढ़ायें, मन को शान्ति मिलेगी। नौकरी पेशा वर्ग को उन्नति मिलेगी। स्वास्थ्य का ध्यान रखें। **फरवरी:-** सत्कर्मजन्य पुण्यार्जन से अभीष्ट सिद्धि मिलेगी। परिजन विछोह मन को दुःखित करेगा। राजनैतिक गतिविधियों में बढ़-चढ़कर हिस्सा लें। नव निर्माण का विचार मन में जन्म लेगा। **मार्च:-** पराक्रम वृद्धि से शत्रु पराजित होगा। कार्यालय में अधिकारी से अनबन सम्भव है। दाम्पत्य में सरसता बनाये रखें। अनपेक्षित मेहमान से गृहखर्च बढ़ेगा।

## तुला:- रा, री, रु, रे, रो, ता, ती, तू, ते

**अप्रैल:-** अनावश्यक इच्छाएं नियन्त्रित रखें। कार्य योजनाएं बनती-बिगड़ती रहेंगी। सामाजिक संपर्क से काम बनेंगे। इस मास में धन लाभ के सुयोग हैं। **मई:-** रुका हुआ धन कठिनाई से मिलेगा। रोजमर्रा के कामों में कोताही न बरतें। लाभ हानि का योग समान। प्रतियोगिता में सफलता मिलेगी। छोटी-मोटी बीमारियाँ परेशान कर सकती हैं। **जून:-**राजकीय सहयोग अपर्याप्त रहेगा। अनियमित व्यवहार से मन दुखेगा। व्यापारी तबके को लाभ होगा। स्वास्थ्य के प्रति सावधान रहें। **जुलाई:-** खट्टे-मीठे दोनों प्रकार के अनुभव होंगे। बेकार के झंझटों से बचे रहें। महिलावर्ग का समय रचनात्मक कार्यों में व्यतीत होगा। मर्यादारहित व्यवहार क्षोभ का कारण बन सकता है। **अगस्त:-** इच्छित उन्नति की ओर अग्रसर होंगे। अजनबी से सचेत रहें। लाभ से खर्चा कम होगा। लम्बी यात्रा का अवसर मिलेगा। युवा वर्ग की महत्वाकांक्षा बढ़ेगी। **सितम्बर:-** धार्मिक सामाजिक काम से कहीं जाना होगा। समय के मुताबिक कार्य करें। विरोधियों से सावधान रहें। इस माह जनसंपर्क बढ़ेगा। पड़ौसियों से विवाद हो सकता है। प्रगति का मार्ग प्रशस्त होगा। **अक्टूबर:-** जनसम्पर्क अच्छा रहेगा। दीर्घकालीन विवाद समाप्त होगा। प्रियजन मिलन से मन प्रसन्न होगा। पारिवारिक अन्तर्विरोध घटनाचक्र को जन्म दे सकता है। **नवम्बर:-** व्यवसायिक शैथिल्यता, ग्रह प्रपंच से अन्तर्मन क्षुब्ध रहेगा। पुराने रोग से छुटकारा मिलेगा। सुख की सामग्री खरीदी जायेगी। पारिवारिक खुशी की खबर आयेगी। **दिसम्बर:-** समस्याओं का समयोचित समाधान न मिलने से मानसिक अशान्ति होगी। पदाधिकार की चिन्ता अन्तर्विरोध को जन्म दे सकती है। ग्रहानुसार दूर समीप की यात्रा पर जा सकते हैं। **जनवरी:-** रचनात्मक काम बनेंगे। विपरीत परिस्थितियों में क्रोध पर काबू रखें। गृहस्थी की समस्या सुलझ जायेगी। राजकीय मदद मिलेगी। अचानक लाभ हो सकता है। **फरवरी:-**किसी अनजान व्यक्ति से कोई फायदा होगा। कर्मोद्योग में ग्रहानुसार तत्परता से लाभ होगा। स्वजनों से सुख, पारिवारिक मंगल कार्यों की खुशी होगी। **मार्च:-** अनावश्यक दुःश्चिन्ताओं से मन क्षुब्ध होगा। शत्रुजनित षड्यन्त्र लोकोपवाद से बचे रहें। नई उपलब्धियाँ मेहनत से मिलेंगी। उत्तरदायित्व बढ़ेगा। लम्बी यात्रा न करें।

## वृश्चिक:- तो, ना, नी, नू, ने, नो, या, यी, यू

**अप्रैल:-** [illegible] की गतिविधियों से सावधान [illegible] वाहनादि का विचार पूरा होगा। प्रतियोगी होगा। कर्त्तव्यों के प्रति जागरूक रहें, जिम्मेदारियां बढ़ेंगी, फायदा रुपए-पैसे का सोच समझकर इस्तेमाल करें। व्यर्थ की राजनीति से बचे रहें। नये रोजगार का मार्ग खुल सकता है। पुराने रोग, ऋण से छुटकारा मिलेगा। **जून:-** कानूनी दांव-पेंच से बचे रहें। सामाजिक-धार्मिक कार्यों और ईशप्रार्थना में ध्यान लगा रहेगा। व्यस्तता के बीच हंसी-खुशी में दिन बीतेंगे। आप इच्छित उन्नति की ओर अग्रसर होंगे। **जुलाई:-** प्रतियोगिता में सफलता मिलेगी। दोस्तों से पटेगी। प्रकृति के सानिध्य में सुख मिलेगा। भूमि, वाहन, पशु-पक्षी की खरीद-फरोख्त में सावधानी बरतें। नया राजनैतिक संबंध अच्छा रहेगा। **अगस्त:-** लाटरी आदि का लाभ हो सकता है। भूमि वाहनादि के लेन-देन का विचार पूरा होगा। भौतिक विकास का योग अच्छा है। विवाहादि मंगलोत्सवों में जाना हो सकता है। **सितम्बर:-** रुका हुआ धन कठिनाई से मिलेगा। शुभ समाचार भी प्राप्त होगा। व्यक्तित्व में निखार आयेगा। आय-व्यय का संतुलन बना रहेगा। आलस्य का त्याग करें। **अक्टूबर:-** व्यावसायिक, कार्यालयी व्यस्तता के चलते दिनचर्या अव्यवस्थित न होने दें। अचानक लाभ होगा। अधूरा पड़ा काम किसी सहयोग से पूरा होगा। मनोरंजन में समय बीतेगा। **नवम्बर:-** बच्चों की पढ़ाई-लिखाई अच्छी रहेगी। यात्रा लम्बी व साधारण रहेगी। राजनैतिक, सामाजिक सम्बन्ध गहरे होंगे। व्यय कम और लाभ अधिक होगा। **दिसम्बर:-** नवीन कार्य की योजना मस्तिष्क में आकार लेगी। दोस्तों से मतभेद चल सकता है। नए मेहमान की खुशी होगी। गृहस्थी में लाभ-खर्च का संतुलन बनाये रखें। **जनवरी:-** यह मास सामान्य रहेगा। सामाजिक संपर्क फायदेमंद रहेगा। नई योजना की तरफ ध्यान रहेगा। किसी खास स्थान की यात्रा से सुकून मिलेगा। सेहत का ख्याल रखें। **फरवरी:-** दोस्तों के साथ लम्बी यात्रा पर जाना पड़ सकता है। व्यापारी तबके को अधिक परिश्रम करना पड़ेगा। साहित्य-संगीत में मन रमा रहेगा। दाम्पत्य में सरसता बनी रहेगी। **मार्च:-** बड़े अधिकारी से सावधान रहें। क्रोध पर नियंत्रण बनाये रखें। नये सम्बन्ध से भाग्य चमकेगा। सामाजिक सम्मान मिलेगा। लम्बी यात्रा न करें।

## धनु:- ये, यो, भा, भी, भू, धा, फा, ढ़ा, भे

**अप्रैल:-** भाग्य का सितारा बुलन्द होगा। किसी खास विषय की विशेषज्ञता व्यक्तित्व विकास में सहायक है। लाभ-खर्च का सन्तुलन धार्मिक [illegible] निकट सम्बन्धी से अनबन हो सकती है। **मई:-** विवादों से दूर ही रहें। बच्चों [illegible] व्यर्थ के झगड़े-झमेलों, उच्च अधिकारी से टकराव सम्भव है। **जून:-** मास [illegible] रचनात्मक कार्य के लिए अच्छा रहेगा। राज-समाज में सम्मान बढ़ेगा। प्रतियोगिता में जीत हो सकती है। सारगर्भित वार्ता शैली उत्तम है। न चाहते हुए भी कहीं जाना पड़ सकता है। **जुलाई:-** काफी समय से टल रही योजनाएँ पूरी होंगी। इष्ट-मित्र का कोई पत्र या सूचना आएगी। असीमित आकांक्षाएँ दुखों का सृजन करेंगी। समय व्यर्थ न गंवाएं। परिवार में खुशियाँ व्यापेंगी। **अगस्त:-** स्वास्थ्य सम्बन्धी नियमों का पालन करें। मन की उलझनों का समाधान प्रकृति स्वयं करेगी। लम्बी यात्रा से कष्ट सम्भव है। लाभ के अवसर मिलेंगे। **सितम्बर:-** किसी खास उपलब्धि से मन खुश होगा। सेहत पर मौसम का प्रतिकूल प्रभाव पड़ेगा। दिनचर्या अव्यवस्थित न होने दें। मन की नवीन योजनाएँ साकार रूप लेंगी। **अक्टूबर:-** भूमि, पशु, वाहनादि के लेन-देन का विचार बनेगा। धर्म के प्रति आस्था जागृत होगी। अत्याधिक व्यय होने से मानसिक परेशानी सम्भव है। **नवम्बर:-** नई योजनाएँ बनाने में दिमाग उलझा रहेगा। ग्रहचाल के अनुसार स्वास्थ्य मध्यम रहेगा। गृहस्थी में सामंजस्य बनाये रखना बेहतर है। चिरस्थायी योजना में धन खर्च होगा। **दिसम्बर:-** विवेकपूर्ण कार्य सम्पादन से लाभ मिलेगा। अच्छे समाचार से मन खुश होगा। नये कार्यों में ऊर्जा व पूंजी का निवेश करें। बढ़ते जनसम्पर्क का फायदा उठायें। **जनवरी:-** सामाजिक कार्यों में कम सफलता मिलेगी। आत्म अनुसंधान से कई समस्याएं सुलझ सकती हैं। नवनिर्माण तथा देवदर्शन का विचार पूरा होगा। **फरवरी:-** मास के उत्तरार्ध में योजनापूर्ति से लाभ होगा। घर-गृहस्थी के उपयोग की कोई प्रिय वस्तु खरीदी जाएगी। उच्चाधिकारी से वाद-विवाद होने की संभावना है। **मार्च:-** माह महत्वाकांक्षी प्रकृति वालों के शुभ फलदायक है। यात्रा सामान्य लाभप्रद रहेगी। कानूनी विवाद नया मोड़ ले सकता है।

**मकरः-** भो, ज, जी, जू, जे, जो, खा, खी, खे, खो, गा, गी

**अप्रैल:-** तीव्रलाभ की उच्चाकांक्षाएँ मन में जन्म लेंगी। गुप्त षड्यन्त्रकारी से सावधान रहें। आर्थिक मामले में सहयोग अपेक्षित रहेगा। परिवार के लिए कुछ नया खरीदा जायेगा। **मई:-** पढ़ाई या व्यवसाय हेतु परदेश भ्रमण का लाभ मिलेगा। साहित्य, संगीत, पठन-पाठन में मन लगा रहेगा। अभीष्ट सिद्धि से प्रसन्नता होगी। स्वास्थ्य कुछ नरम रहेगा। **जून:-** मास आपके लिए सामान्य फलदायी है। वाहन चलाने में सावधानी बरतें। लाभ-खर्च का सन्तुलन बनाये रखना श्रेयस्कर है। गृहणियां मनपसन्द वस्तु की खरीदारी करेंगी। **जुलाई:-** मास में नयी योजनाएं पूरी होंगी। आगन्तुकों से गृहखर्च में वृद्धि सम्भव है। कारोबार अच्छा चलेगा। परिजनों से सहयोग मिलेगा। इष्ट मित्रों के साथ घूमने फिरने का अवसर मिलेगा। **अगस्त:-** व्यवसाय के क्षेत्र में नये मार्ग प्रशस्त होंगे। मंगलोत्सवों में जाना होगा। नये मेहमान के आगमन की खुशी होगी। आध्यात्मिक क्षेत्र में मन रमेगा। लाभालाभ समान जानें। जोखिमपूर्ण कार्य में हिस्सा न लें। **सितम्बर:-** भाग्य का सितारा चमकेगा। भौतिकवादी दृष्टिकोण के चलते विलासिता की वस्तुओं पर अपव्यय न करें। रोग, चिन्ता व मानसिक परेशानी रहेगी। **अक्टूबर:-** प्रियजन मिलन से खुशी होगी। वर्त्तमान में परिश्रम का फल भविष्य में मिलेगा। मास के मध्य में आर्थिक तंगी व स्वास्थ्य मध्यम रहेगा। **नवम्बर:-** कारोबार की प्रगति होगी, किन्तु शत्रुभय भी रहेगा। रुके कार्यो को बनाने का प्रयास करें। अनावश्यक भागदौड़ से मानसिक परेशानी हो सकती है। **दिसम्बर:-** कार्यक्षेत्र में शुभाशुभ समाचारों की प्राप्ति होगी। व्यावसाय में कोई नया समझौता हो सकता है। किंचित अवरोध-विरोध के बाद आर्थिक उन्नति का सुयोग है। **जनवरी:-** उन्नति के लिए प्रयासरत रहें, समय आपके अनुकूल है। महत्वपूर्ण सफलता मिलने पर मन उत्साहित होगा। ग्रहानुसार आपके भाग्य का सितारा चमकेगा। **फरवरी:-** यह मास आपके लिए फायदेमन्द रहेगा। कोई नई योजना बन सकती है। स्थानान्तरण की सम्भावना बनेगी। नये मित्रों की मदद मिल सकती है। **मार्च:-** मास में कारोबार की वृद्धि होगी। समयानुसार कार्य पूरे करने की कोशिश करें। रुपये पैसों का इन्तजाम हो जायेगा। स्वास्थ्य कुछ ढीला रहेगा।

**कुम्भः-** गू, गे, गो, सा, सी, सू, से, सो, दा

**अप्रैल:-** ग्रहानुसार आपके भाग्य का सितारा चमकेगा। असामान्य परिस्थितियों से घबराएं नहीं। परिवार से अपेक्षित सहयोग मिलेगा। कोई सुखद समाचार भी मिलेगा। **मई:-** चल-अचल संपत्ति की खरीद-फरोख्त में सावधानी बरतें। गोचर ग्रहानुसार लाभ की संभावना है। करीबी रिश्तेदारों से अच्छे सम्बन्ध बनाये रखें। नये मेहमान का आगमन होगा। **जून:-** कठोर परिश्रम से रुका हुआ काम बन जाएगा। संगीत एवं ललित कलाओं में रुचि बढ़ेगी। अतीत के संदर्भ में अनुसंधान का लाभ मिलेगा। सोची समझी योजना कारगर होगी। **जुलाई:-** नव निर्माणकारी योजनाओं में मस्तिष्क उलझा रहेगा। बच्चों का ध्यान खेलकूद से दूर पढ़ाई में लगा रहेगा। पुराने दोस्तों से सहयोग अपेक्षित जानें। हानि-लाभ के अवसर समान हैं। **अगस्त:-** कार्य की रुकावटें दूर होंगी। मास के उत्तरार्ध में किसी समस्या का सामना करना पड़ेगा। भगवत् भक्ति से मार्ग प्रशस्त होगा। किसी खुले स्थान पर घूमने जाने का मौका मिलेगा। **सितम्बर:-** रोजमर्रा के कामों में नियमितता बनाए रखें। धर्म और आध्यात्म का मार्ग सद्बुद्धि देगा। अवरोध-विरोध के चलते संकल्पित कार्य पूर्ण होगा। घर परिवार में सहयोग पूर्ववत् मिलता रहेगा। **अक्टूबर:-** मास सामान्य फलदायक है। घर गृहस्थी की समस्या समय रहते सुलझेगी। लाभ के अवसर सामान्य हैं। बड़े बुजुर्गों की अवमानना न करें। शत्रु षड्यन्त्र से लोकोपवाद होगा। **नवम्बर:-** विचाराधीन काम देर से बनेगा। आर्थिक समस्या सामने आ सकती है। किसी नई भाषा में रुचि उत्पन्न हो सकती है। अच्छी खबर मन खुश करेगी। **दिसम्बर:-** पुराने दोस्तों के मिलने से मन में नई उमंग आ सकती है। सांसारिक सुखोपभोग, सम्मान वृद्धि, भाग्य विकास का सुयोग चल रहा है। नई खोज में रुचि बढ़ेगी। **जनवरी:-** मास की ग्रहचाल आपके अनुरुप रहेगी। असमंजस की मनःस्थिति में सूझबूझ से काम लें। बच्चों को प्रिय वस्तु मिलने से खुशी होगी। उपयोगी वस्तु मिलेगी। **फरवरी:-** कर्मोद्योग में तत्परता बनी रहेगी। परिवार में सरसता का वातावरण बनाये रखें। निम्न स्तरीय जनसम्पर्क से लाभ तो बड़े अधिकारी से हानि सम्भव है। **मार्च:-** नाम और दाम दोनों का लाभ मिलेगा। किसी खास काम से यात्रा पर जाना पड़ेगा। लम्बी योजना का शुभारम्भ होगा। मित्र सहयोग मिलेगा।

**मीनः-** दी, दु, थ, झ, ञ, दे, दो, चा, ची

**अप्रैल:-** प्रियजन वियोग मन दुःखाएगा। सामाजिक प्रतिष्ठा बढ़ेगी। उत्तम ग्रहचाल से रुका हुआ काम बनेगा। भाग्य का सितारा चमकेगा। महिलाओं का समय खरीदारी में बीतेगा। **मई:-** इस माह लाभ-खर्च बराबर रहेगा। कोई तुम्हें गुमराह करने की कोशिश करेगा। पत्नी और बाल-बच्चों की बात अनसुनी न करें। विरोधियों की गतिविधियाँ पहचानें। **जून:-** जमा-खाता बढ़ेगा। देवदर्शन से लाभ मिलेगा। सांसारिक सुख का साधन मिल सकता है। अच्छे समाचार से मन प्रसन्न होगा। स्वास्थ्य सम्बन्धी नियमों का पालन करें। तबादला तरक्की वाला रहेगा। **जुलाई:-** रिश्तेदारों से अच्छी खबर मिलेगी। लम्बी बीमारी से पीछा छूटेगा। रोजमर्रा के कामों में कोताही न बरतें। कानूनी झगड़ा ले-देकर सुलझ जाएगा। **अगस्त:-** देश-देशान्तर से शुभ समाचार मिलेगा। अपनी भूल का अहसाह होगा। अनावश्यक यात्रा का विचार छोड़ दें। प्रेम प्रसंग का चक्कर चलेगा। घर-गृहस्थी का विचार पूरा हो जायेगा। **सितम्बर:-** ग्रहचाल अनुकूल रहेगी। बढ़ते कामकाज की चिन्ता रहेगी। परिवार में सरसता का संयोग बनेगा। व्यर्थ के लफड़ों से बचे रहें। **अक्टूबर:-** हास्य रस, आमोद-प्रमोद में समय बीतेगा। दूर-दराज की यात्रा का संयोग बनेगा। दुश्चिन्ताओं को हावी न होने दें। व्यर्थ की राजनीतिक परिचर्चा त्याग दें। **नवम्बर:-** व्यापारी वर्ग बेहद खुश रहेगा। धार्मिक कामों में यश बढ़ेगा। नौकरी सम्बन्धी सूचना मिलेगी। किसी की कही-सुनी बातों में न आएं। पड़ौसी ईर्ष्या करेगा। **दिसम्बर:-** अच्छी-खराब दोनों तरह की खबर मिलेगी। स्वास्थ्य सम्बन्धी नियमों का पालन करें। बढ़ते हुए उत्तरदायित्व निष्ठा से निभाएं। मित्र का समाचार आयेगा। उत्तम ग्रहचाल से विशुद्ध लाभ अधिक होगा। **जनवरी:-** मेहनत के चलते सेहत का खयाल रखें। दैनिक कार्यभार से चिन्ता बढ़ेगी। बड़े अधिकारी की हां में हां मिलाते रहें। मेहमान के आगमन पर गृहखर्च बढ़ेगा। **फरवरी:-** बच्चों को प्रिय वस्तुओं की प्राप्ति से खुशी मिलेगी। सरकारी लाभ की सम्भावना कम ही है। नए काम का विचार पूरा होगा। व्यर्थ वादविवाद से बचे रहें। **मार्च:-** मास शुभ फलदायक है। कानून सम्बन्धी विवाद में जय। भूमि वाहन लेन-देन में धन खर्च होगा। स्थान परिवर्तन से लाभ होगा।

## आज का दिन कैसा रहेगा!

इस प्रश्न का उत्तर आप स्वयं ज्ञात कर सकते हैं। निम्नलिखित कालानल चक्र के द्वारा जिसे आप ध्यान से कोरे कागज, स्लेट या तख्ती पर लिख लीजिए।

**शुभाशुभ ज्ञानार्थ चन्द्र कालानल चक्र**




उपरोक्त चक्र में त्रिशूल के मध्य में जहाँ १ लिखा है, वहाँ पंचांग में देखकर आज का नक्षत्र अर्थात् जिस दिन का फल जानना चाहते हो, लिखकर क्रमशः अभिजित् सहित २८ नक्षत्रों के नाम लिखकर देखिए। आपका जन्म नक्षत्र या नाम नक्षत्र चक्र के किस भाग में कहाँ पड़ा है। आपसे अन्य कोई शुभाशुभ फल जानने के लिए प्रश्न कर रहा है तो उसका नक्षत्र चक्र में कहाँ पड़ता है। उसके अनुसार फल समझना चाहिए। आपके नाम का नक्षत्र त्रिशूल पर आन पड़े तो हानि या कष्ट हो। त्रिशूल के नीचे बाहर के स्थान में से किसी एक स्थान में आ जाए तो मध्यम फल जानना चाहिए। जिस दिन जन्म नक्षत्र त्रिशूल से रहित अन्दर के २६, ४, ५, ११, १२, १८, १९, २५ इन स्थानों में से किसी स्थान पर आ जाए, उस दिन लाभ, सुखोपभोग, विजय, बौद्धिक विकास अथवा यशोपलब्धि मिलेगी। मन खुश रहेगा। नई स्फूर्ती का संचार होगा।

## अग्निवास ज्ञानाय कोष्ठक

| | तिथि | रवि | सोम | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| शुक्ल पक्ष | १ | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश |
| | २ | पृथ्वी | आकाश | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश | पाताल |
| | ३ | आकाश | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश | पाताल | पृथ्वी |
| | ४ | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी |
| | ५ | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश |
| | ६ | पृथ्वी | आकाश | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश | पाताल |
| | ७ | आकाश | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश | पाताल | पृथ्वी |
| | ८ | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी |
| | ९ | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश |
| | १० | पृथ्वी | आकाश | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश | पाताल |
| | ११ | आकाश | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश | पाताल | पृथ्वी |
| | १२ | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी |
| | १३ | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश |
| कृष्ण पक्ष | १४ | पृथ्वी | आकाश | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश | पाताल |
| | १५ | आकाश | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश | पाताल | पृथ्वी |
| | १ | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी |
| | २ | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश |
| | ३ | पृथ्वी | आकाश | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश | पाताल |
| | ४ | आकाश | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश | पाताल | पृथ्वी |
| | ५ | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी |
| | ६ | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश |
| | ७ | पृथ्वी | आकाश | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश | पाताल |
| | ८ | आकाश | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश | पाताल | पृथ्वी |
| | ९ | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी |
| | १० | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश |
| | ११ | पृथ्वी | आकाश | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश | पाताल |
| | १२ | आकाश | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश | पाताल | पृथ्वी |
| | १३ | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी |
| | १४ | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश |
| | ३० | पृथ्वी | आकाश | पाताल | पृथ्वी | पृथ्वी | आकाश | पाताल |

साथ के अग्निवास कोष्ठक में शुक्ल और कृष्णपक्षकी १५-१५ तिथियाँ लिखी हैं। आड़ी पंक्तिमें वार अंकित हैं। तिथि व वारके सामने अग्निवास लिखा हुआ है, गो अग्निवास यज्ञादि(हवन) में पृथ्वी पर शुभ होना है। आकाश में प्राणनाशक, पाताल में धनैश्वर्य की हानि करता है। अग्निवास का विचार किन-किन कार्यों में करें- **लक्षकोटि हवने मखेऽखिले चातिरुद्रकरणे महाविद्यौ। देवखात भवने सुरालयादग्निचक्रमवलोकयेत्सुधी:।।** इनमें इसका विचार न करें- **विवाह यात्राव्रतगोचेपु चूडोपनीति ग्रहणे युगाद्यै:। दुर्गाविधाने च सुतप्रसूतौ नेवाग्निचक्रं परिचिन्तनीयम्।।**

नया प्रकाशन

# श्री ब्रजराज

कालदर्शक पंचांग

दैनिक उपयोगी सामग्री सहित प्रकाशित




प्रत्येक पृष्ठ पर देवी-देवताओं के रंगीन चित्र, विक्रम सम्वत्, ईस्वी सन, शक सम्वत्, अंग्रेजी तारीख, चैत्र आदि मास, तिथि, प्रमुख व्रत एवं त्यौहार, सरकारी छुट्टियाँ, विवाह, व्यापार, वाहन एवं वास्तु मुहूर्त्त, दूध व अखबार का हिसाब, भद्रा, पंचक और गण्ड मूल, कुण्डलियाँ एवं ग्रह स्थिति, बारह महीने का राशिफल, कार्यसिद्धि योग, सर्वदोष नाशक रवियोग, द्वि-त्रिपुष्कर योग, रविपुष्य गुरुपुष्यामृत योग, तिथि व नक्षत्र का समाप्तिकाल, चन्द्रमा का राशि प्रवेश तथा दैनिक सूर्योदयास्त, ग्रहण विवरण, शनि की साढ़ेसाती व ग्रह चाल का प्रभाव, जन उपयोगी बातें, गृहणी की रसोई, चिकित्सा, गौरख पतरा यात्रा मुहूर्त्त, चौघड़िया मुहूर्त्त, सूर्य चन्द्र आदि नवग्रह के दान रत्न एवं उपाय, महालक्ष्मी पूजन के श्रेष्ठ मुहूर्त्त, यंत्र-तंत्र-मंत्र, स्वप्न विचार, गोचर ग्रहानुसार संसार का घटना चक्र साथ ही अनेक नए एवं महत्वपूर्ण विषय।

## जन्मपत्रिकाओं के विभिन्न प्रकार व फीस

१. **टेवा(टिपड़ा)-** जन्मतिथि, तारीख, समय, नक्षत्रादि, राशिचक्र, लग्न कुण्डली व चन्द्रकुण्डली का विवरण होता है। रु.१०१/-

२. **जन्माक्षर पत्रिका-** जन्म विवरण (तिथि, नक्षत्र, योगादि) राशिचक्र, लग्न कुण्डली व चन्द्रकुण्डली के साथ विंशोत्तरी महादशा व अतिसंक्षिप्त फलभी लिखा होता है। रु.२०१/-

३. **जन्माङ्ग पत्रिका-** जन्मविवरण(तिथि, नक्षत्रादि) राशिचक्र, लग्न-चन्द्रकुण्डली, सूर्यादिस्पष्टग्रह, विंशोत्तरी महादशा, अन्तर्दशा और साधारण भविष्यफल का वर्णन होता है। रु. ३५१/-

४. **सप्तवर्गीय जन्मपत्रिका-** जन्म विवरण (तिथि, नक्षत्रादि) राशिचक्र, घातचक्र, लग्न, चन्द्र व चलित कुण्डलियाँ, तत्कालीन सूर्यादि स्पष्टग्रह, होरा-द्रेष्काणादिकुण्डलियाँ, पंचधामैत्रिकोष्ठक, विंशोत्तरी महादशा, अन्तर्दशा, योगिनीदशा व अधिक विस्तार से भविष्यफल लिखा जाता है। यह ४० पृष्ठ की पुस्तकाकार जन्मपत्रिका बनाई जाती है। रु. ११०१/-

५. **कुण्डली मिलान-** वर-वधु जन्मपत्रिका मिलान शास्त्रोक्त विधि से किया जाता है। रु.२५१/-

६. **शुभ मुहूर्त्त-** गृहप्रवेश, दुकान, प्रतिष्ठान, वाहन खरीदने आदि सभी प्रकार के शुभ मुहूर्त्त बताने की फीस। रु.२५१/-

७. **कम्पयूटर जन्मपत्रिका-** अत्याधुनिक कम्पयूटर साफ्टवेयर द्वारा भी बनाई जाती हैं, जिनमें जन्म विवरण (तिथि, नक्षत्रादि) राशिचक्र, घातचक्र, लग्न कुण्डली व चन्द्रकुण्डली, सूर्यादि स्पष्टग्रह, होरा-द्रेष्काणादि कुण्डलियाँ, विंशोत्तरी महादशा, अन्तर्दशा, योगिनी दशा तथा जीवनके सभी पहलुओं पर विवेचन होता है। रु.५५१/-

**नोट:-** जन्मतारीख, माह, सन्, जन्म समय, जन्मस्थान, माता-पिताका नाम आदि विवरण स्पष्ट लिखकर भेजें। विदेश में जन्मे जातकों की फीस दोगुनी ली जाती है। जन्मपत्रिका बनाने की फीस पहले ही ली जाती है।

# हमारा लोकप्रिय प्रकाशन




आपका अन्यन्त प्रिय नये सम्वत् का श्री राजधानी पंचांग कम्प्यूटर कम्पोजिंग द्वारा सुन्दर साज-सज्जा से सुशोभित, पूर्ववत् साइज, अधिक पृष्ठ, सुन्दर डिजायन, मोटे-मोटे अक्षरों में छपकर तैयार है। आप अपने निकटवर्ती दुकानदार से प्राप्त कर सकते है, अथवा पंचांग कार्यालय से सम्पर्क करके मंगा सकते है।

## ★श्री राजधानी पंचांग की विशेषताएँ★

श्री राजधानी पंचांग में प्रतिवर्ष नये विषयों का समावेश कर आधुनिक बनाने का प्रयास किया जाता है। ज्योतिषियों के लिए नई सारणियाँ बना दी जाती है, जिनकी सहायता से देश-विदेश की कुण्डली निर्माण कर आप घंटों के काम को मिनटो में कर सकते है। नये शोधपूर्ण लेखोंके कारण इसकी लोकप्रियता दिन-प्रतिदिन बढ़ती जा रही है। आप अपनी प्रति पहले ही सुरक्षित करा लें।

# श्री राजधानी पंचांग कार्यालय

कार्यालय : E - 219, मेन रोड़, जगजीत नगर, दिल्ली-110053

कार्या. : 22852476
निवास: 22941608
मोबा. : 9868909063